ॐ अर्ह

जिनागम-ग्रन्थमाला : ग्रन्थाङ्क २९

[परमश्रद्धेय गुरुदेव पूज्य श्रीजोरावरमलजी महाराज की पुण्य-स्मृति मे आयोजित]

श्रुतस्थविरप्रणीत उपाङ्गसूत्रद्वय

# सूर्यप्रज्ञप्ति-चन्द्रप्रज्ञप्ति

[मूलपाठ, प्रस्तावना तथा परिशिष्ट युक्त]

---

प्रेरणा ☐
(स्व ) उपप्रवर्तक शासनसेवी स्वामी श्री व्रजलालजी महाराज

आद्यसंयोजक तथा प्रधान सम्पादक ☐
(स्व०) युवाचार्य श्री मिश्रीमलजी महाराज 'मधुकर'

सम्पादक ☐
मुनि श्री कन्हैयालालजी 'कमल'

मुख्य सम्पादक ☐
स्व प शोभाचन्द्र भारिल्ल

प्रकाशक ☐
श्री आगम प्रकाशन समिति, ब्यावर (राजस्थान)

☐ निर्देशन
अध्यात्मयोगिनी महासती साध्वी श्री उमरावकुंवरजी 'अर्चना'

☐ सम्पादकमण्डल
अनुयोगप्रवर्तक मुनि श्री कन्हैयालालजी 'कमल'
आचार्य श्री देवेन्द्रमुनि शास्त्री
श्री रतनमुनि

☐ सम्प्रेरक
मुनि श्री विनयकुमार 'भीम'

☐ द्वितीय संस्करण
वीरनिर्वाण संवत् २५२२
विक्रम संवत् २०५२
जून, १९९५

☐ प्रकाशक
श्री आगम प्रकाशन समिति,
श्री ब्रज-मधुकर स्मृति भवन
पीपलिया बाजार, ब्यावर (राजस्थान)
ब्यावर—३०५९०१
फोन ५००८७

☐ मुद्रक
सतीशचन्द्र शुक्ल
वैदिक यन्त्रालय,
केसरगंज, अजमेर—३०५००१

☐ मूल्य ३५/-) रुपये 65/-

**Published on the Holy Remembrance occasion**
**of**
**Rev Guru Shri Joravarmalji Maharaj**

# Sūryaprajnapti—Chandraprajnapti

[Original Text, Introduction and Appendices]

---



**Inspiring Soul**

Up-pravartaka Shasansevi (Late) Swami Shri Brijlalji Maharaj



**Convener & Founder Editor**

(Late) Yuvacharya Shri Mishrimalji Maharaj 'Madhukar'



**Editor**

Muni Shri Kanhaiyalalji 'Kamal'



**Chief Editor**

(Late) Pt Shobhachandra Bharilla



**Publishers**

**Shri Agam Prakashan Samiti**
**Beawar (Raj)**

Jinagam Granthmala Publication No 29

☐ **Direction**

Sadhvi Shri Umravkunwarji 'Archana'

☐ **Board of Editors**

Anuyogapravartaka Muni Shri Kanhaiyalalji 'Kamal'
Acharya Shri Devendra Muni Shastri
Shri Ratan Muni

☐ **Promotor**

Munishri Vinayakumar 'Bhima'

☐ **Second Edition**

Vir-Nirvana Samvat 2522
Vikram Samvat 2052,
June, 1995

☐ **Publisher**

Shri Agam Prakashan Samiti,
Shri Brij Madhukar Smriti Bhawan
Pipaliya Bazar, Beawar (Raj) [India]
Pin—305 901
Phone 50087

☐ **Printer**

Satish Chandra Shukla
Vedic Yantralaya
Kesarganj, Ajmer

☐ Price Rs. 50/- [illegible] 65/-

# प्रकाशकीय

श्री जिनागम ग्रन्थमाला के २९वें ग्रन्थाङ्क का द्वितीय संस्करण आगमप्रेमी पाठकों के समक्ष प्रस्तुत है। इसमें सूर्यप्रज्ञप्ति और चन्द्रप्रज्ञप्ति दो आगमों का समावेश किया गया है। दोनों का एक साथ मुद्रण कराने का हेतु क्या है, इस विषय में आगम-अनुयोग-प्रवर्तक मुनि श्री कन्हैयालालजी म 'कमल' ने अपने सम्पादकीय में विस्तृत चर्चा की है, अतएव यहाँ दोहराने की आवश्यकता नहीं है।

प्रस्तुत दोनों आगम मूलपाठ एवं परिशिष्ट आदि के साथ ही प्रकाशित किये जा रहे हैं। अर्थ-विवेचन आदि नहीं दिये गये हैं। इसका कारण यह है कि इनमें आए कतिपय पाठों और उनके अर्थ में मतैक्य नहीं हो सका है। इसके अतिरिक्त इनका विषय ज्योतिष है जो सर्वसाधारण के लिए दुरूह है। इस विषय की चर्चा भी सम्पादकीय में की गई है।

प्रस्तुत प्रकाशन के अनेक आगम कॉलेजों और विश्वविद्यालयों के पाठ्यक्रम में निर्धारित किये गए हैं। अतएव यह आवश्यक समझा गया कि इनकी उपलब्धि निरन्तर बनी रहे। इस कारण समस्त आगमों में जिनकी प्रतियाँ समाप्त हो रही हैं, उनके द्वितीय संस्करण प्रकाशित करा दिए गए हैं।

सन्तोष का विषय है कि ग्रन्थमाला के इन प्रकाशनों का समाज एवं विद्वद्वर्ग ने पर्याप्त आदर किया है। आशा है भविष्य में इनका और अधिक प्रचार-प्रसार होगा और श्री आगम प्रकाशन समिति का प्रयास अधिक सफल और सुफलप्रदायक सिद्ध होगा।

अन्त में आगम-अनुयोग के विशाल कार्य में व्यस्त होते हुए भी मुनिश्री कन्हैयालालजी म 'कमल' ने मूलपाठ का सम्पादन कर व डाक्टर श्री रुद्रदेवजी त्रिपाठी ने महत्त्वपूर्ण प्रस्तावना लिखकर जो सहयोग प्रदान किया उसके लिए आदरपूर्वक आभार मानते हैं। साथ ही स्व प शोभाचन्द्रजी भारिल्ल ने इसका आद्योपान्त अवलोकन किया एवं सहयोगी कार्यकर्त्ताओं से सहयोग प्राप्त हुआ तदर्थ उनके भी हम आभारी हैं।

निवेदक

| रतनचंद मोदी | अमरचन्द मोदी | सायरमल चोरडिया |
|---|---|---|
| कार्यवाहक अध्यक्ष | मंत्री | महामंत्री |

श्री आगम प्रकाशन-समिति ब्यावर

उदार सहयोगी परिचय

# सेठ श्री किशनलालजी बैताला

सेठ श्री किशनलालजी बैताला निष्ठावान धर्मप्रेमी एवं उदारमना श्रावक हैं। आप में समाजसेवा की विशेष भावना शुरू से रही है। आपका जीवन मानवीय सद्‌गुणों से ओत-प्रोत रहा है। सेवा और परोपकार-वृत्ति आपके कण-कण में बसी हुई है। आप श्वे० स्था० समाज की अनेकानेक संस्थाओं से जुड़े हुए हैं।

आपने अपने पुरुषार्थ बल से विपुल लक्ष्मी का उपार्जन किया और पवित्र मानवीय भावना से ओत-प्रोत होकर धर्म तथा समाज की सेवा के लिए उस लक्ष्मी का सदुपयोग भी किया। शिक्षा एवं साहित्य-प्रचार में आपकी एवं आपके समस्त परिवार की विशेष रुचि प्रारम्भ से ही रही है।

आपके पिता पू० श्री पूनमचंद जी बैताला एवं माता श्रीमती राजीबाई बैताला बहुत ही शांत, धर्मशील एवं संतमुनिराजों की सेवा करने में तत्पर रहते थे।

आपके चार भ्राता हैं—सर्वश्री दुलीचंदजी, माणकचंदजी मदनलालजी एवं कंवरलालजी। सभी बंधु उद्योग एवं व्यवसाय में कुशल, वैभव-संपन्न एवं धार्मिक तथा सामाजिक कार्यों में तन-मन धन से सहयोग करते रहे हैं।

आपकी धर्मपत्नी श्रीमती विमला देवी बैताला बड़ी सुशीला, सेवाभावी, धर्मशीला नारी हैं। आपके चार पुत्र हैं—सर्वश्री प्रकाशचंदजी श्रीचंदजी, प्रेमचंदजी एवं राजेन्द्रजी।

मुनिश्री हजारीमल स्मृति प्रकाशन द्वारा प्रकाशित कथामालाओं के प्रकाशन में भी आपके परिवार का काफी योगदान रहा है।

आप पूज्य स्वामीजी श्री हजारीमलजी म० सा०, श्री ब्रजलालजी म० सा० एवं पूज्य युवाचार्य श्री मधुकर मुनिजी म० सा० तथा पू० महासती श्री उमरावकुंवरजी म० सा० 'अर्चना' के प्रति अत्यधिक भक्ति, निष्ठा एवं आदर भावना रखते हैं।

आपने इस ग्रंथ के प्रकाशन में श्री आ० प्र० स० को अपना महत्त्वपूर्ण हार्दिक सहयोग प्रदान किया है एतदर्थ समिति आपकी आभारी है एवं अपेक्षा रखती है कि भविष्य में भी आपका इसी प्रकार का सहयोग मिलता रहेगा।

मन्त्री
श्री आगम प्रकाशन-समिति, ब्यावर

# सम्पादकीय

## ज्योतिषगणराजप्रज्ञप्ति अर्थात् चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति

[प्रथम संस्करण से]

### सूर्यप्रज्ञप्ति के सूत्रपाठ

पूर्व प्रकाशित सूर्यप्रज्ञप्ति के मूल सूत्रों से प्रस्तुत सूर्यप्रज्ञप्ति के मूल सूत्र यदि अक्षरशः मिलाना चाहेंगे तो नहीं मिलेंगे। क्योंकि इस संस्करण के सूत्रों को कई पूरक वाक्यों से पूरित किया है, फिर भी सूत्रपाठों की प्रामाणिकता यथावत् है।

आगमों के विशेषज्ञ ही सूत्रपाठों की व्यवस्था व औचित्य को समझ सकेंगे।

सामान्य अन्तर के अतिरिक्त चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति सर्वथा समान हैं, इसलिए एक के परिचय से दोनों का परिचय स्वतः हो जाता है।

### उपांगद्वय परिचय

संकलनकर्ता द्वारा निर्धारित नाम—ज्योतिषगणराजप्रज्ञप्ति है।

प्रारम्भ में संयुक्त प्रचलित नाम—चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति रहा होगा। बाद में उपांगद्वय के रूप में विभाजित नाम—चन्द्रप्रज्ञप्ति, सूर्यप्रज्ञप्ति हो गये हैं, जो अभी प्रचलित हैं।

प्रत्येक प्रज्ञप्ति में बीस प्राभृत हैं और प्रत्येक प्रज्ञप्ति में १०८ सूत्र हैं।

तृतीय प्राभृत से नवम प्राभृत पर्यन्त अर्थात् सात प्राभृतों में और ग्यारहवें प्राभृत से बीसवें प्राभृत पर्यन्त अर्थात् दस प्राभृतों में "प्राभृत-प्राभृत" नहीं हैं।

केवल प्रथम, द्वितीय और दसवें प्राभृत में "प्राभृत-प्राभृत" हैं।

संयुक्त संख्या के अनुसार सतरह प्राभृतों में प्राभृत प्राभृत नहीं हैं। केवल तीन प्राभृतों में प्राभृत प्राभृत हैं।

उपलब्ध चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति का विषयानुक्रम वर्गीकृत नहीं है। यदि इनके विकीर्ण विषयों का वर्गीकरण किया जाए तो जिज्ञासु जगत अधिक से अधिक लाभान्वित हो सकता है।

### वर्गीकृत विषयानुक्रम

चन्द्रप्रज्ञप्ति के विषयानुक्रम की रूपरेखा—

१ चन्द्र का विस्तृत स्वरूप
२ चन्द्र का सूर्य से संयोग
३ चन्द्र का ग्रहों से संयोग
४ चन्द्र का नक्षत्रों से संयोग
५ चन्द्र का ताराओं से संयोग

सूर्यप्रज्ञप्ति के विषयानुक्रम की रूपरेखा—

१ सूर्य का विस्तृत स्वरूप
२ सूर्य का चन्द्र से संयोग
३ सूर्य का ग्रहों से संयोग
४ सूर्य का नक्षत्रों से संयोग
५ सूर्य का ताराओं से संयोग
१ चन्द्र, सूर्य के संयुक्त सूत्र
२ चन्द्र, सूर्य, ग्रह के संयुक्त सूत्र
३ चन्द्र, सूर्य ग्रह नक्षत्र के संयुक्त सूत्र
४ चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, ताराओं के संयुक्त सूत्र

१ ग्रहों के सूत्र
२ नक्षत्रों के सूत्र
३ ताराओं के सूत्र
१ काल के भेद प्रभेद
२ अहोरात्र के सूत्र
३ संवत्सर के सूत्र
४ औपमिक काल के सूत्र
५ काल और क्षेत्र के सूत्र

## दोनों प्रज्ञप्तियों की निर्युक्ति आदि व्याख्याएं

द्वादश उपांगों के वर्तमान मान्य क्रम में चन्द्रप्रज्ञप्ति छठा और सूर्यप्रज्ञप्ति सातवां उपांग है—इसलिए आचार्य मलयगिरि ने पहले चन्द्रप्रज्ञप्ति की वृत्ति और बाद में सूर्यप्रज्ञप्ति की वृत्ति रची होगी।

यदि आचार्य मलयगिरिकृत चन्द्रप्रज्ञप्ति वृत्ति कहीं से उपलब्ध है तो उसका प्रकाशन हुआ है या नहीं? या अन्य किसी के द्वारा की गई नियुक्ति, चूर्णि या टीका प्रकाशित हो तो अन्वेषणीय है।

आचार्य मलयगिरि ने सूर्यप्रज्ञप्ति की वृत्ति में लिखा है—सूर्यप्रज्ञप्तिनियुक्ति नष्ट हो गई है[1] अतः गुरु कृपा से वृत्ति की रचना कर रहा हूं।[2]

## नामकरण और विभाजन

सभी अंग-उपांगों के आदि या अन्त में कहीं न कहीं उनके नाम उपलब्ध हैं किन्तु इन दोनों उपांगों की उत्थानिका या उपसंहार में चन्द्रप्रज्ञप्ति या सूर्यप्रज्ञप्ति का नाम क्यों नहीं है? यह एक विचारणीय प्रश्न है।

दो उपांगों के रूप में इनका विभाजन कब और क्यों हुआ? यह शोध का विषय है।

ग्रह, नक्षत्र, तारा ज्योतिष्क देव हैं—इनके इन्द्र हैं चन्द्र-सूर्य—ये दोनों ज्योतिषगणराज हैं।

उत्थानिका और उपसंहार में गद्य-पद्य सूत्रों में "ज्योतिषगणराजप्रज्ञप्ति" नाम ही उपलब्ध है किन्तु इस नाम से ये उपांग प्रख्यात न होकर चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति नाम से प्रख्यात हुए हैं।

"ज्योतिष-राज प्रज्ञप्ति" का संकलनकर्ता ग्रन्थ के प्रारम्भ में "ज्योतिष गण राज प्रज्ञप्ति" इस एक नाम से की गई स्वतन्त्र संकलित कृति को ही कहने की प्रतिज्ञा करता है।

इसका प्रमाणित आधार चन्द्रप्रज्ञप्ति के प्रारम्भ में दी हुई तृतीय और चतुर्थ गाथा है।[3]

---

१ अस्या निर्युक्तिरभूत्, पूर्वं श्री भद्रबाहुसूरिकृता।
कलिदोषात् साऽनेशद् व्याचक्षे केवलं सूत्रम्॥

२ सूर्यप्रज्ञप्तिमहं गुरूपदेशानुसारतः किंचित्।
विवृणोमि यथाशक्ति स्पष्टं स्वपरावबोधाय॥ —सूर्य० प्र० वृत्ति० प्र० १

३ गाहाओ—फुड-वियड-पागडत्थं, वुच्छं पुव्वसुय-सार-णिस्संदं॥
सुहुमं गणिणोवइट्ठं जोइसगणराय-पण्णत्तिं॥३॥
नामेण इंदभूइत्ति गोयमो वंदिऊण तिविहेणं॥
पुच्छइ जिणवरवसहं जोइसरायस्स पण्णत्तिं॥४॥

इसी प्रकार चन्द्र और सूर्य प्रज्ञप्ति के अन्त में दी हुई प्रशस्ति-गाथाओं में से प्रथम गाथा[1] के दो पदों में संकलनकर्ता ने कहा है—"इस भगवती ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति का मैंने उत्कीर्तन किया है।"

इस ग्रन्थ के रचयिता ने कहीं यह नहीं कहा कि "मैं चन्द्रप्रज्ञप्ति या सूर्यप्रज्ञप्ति का कथन करूंगा," किन्तु "ज्योतिष राज-प्रज्ञप्ति" यही एक नाम इसके रचयिता ने स्पष्ट कहा है, इस सन्दर्भ में यह प्रमाण पर्याप्त है।

यह उपांग एक उपांग के रूप में कब माना गया? और इसके दो अध्ययनों अथवा दो श्रुतस्कन्धों को दो उपांगों के रूप में कब से मान लिया गया? ऐतिहासिक प्रमाण के अभाव में क्या कहा जाय।

## ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति के संकलनकर्ता

प्रश्न उठता है—"ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति" के संकलनकर्त्ता कौन थे?

इस प्रश्न का निश्चित समाधान सम्भव नहीं है, क्योंकि संकलनकर्ता का नाम कहीं उपलब्ध नहीं है।

चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति को कइयों ने गणधरकृत लिखा है। सम्भव है इसका आधार चन्द्रप्रज्ञप्ति के प्रारम्भ की चतुर्थ गाथा[2] को मान लिया गया है। किन्तु इस गाथा से गौतम गणधरकृत है, यह कैसे सिद्ध हो सकता है?

इसके संकलनकर्ता बाद पूर्वधर या श्रुतधर स्थविर हैं, जो यह कह रहे हैं कि "इन्द्रभूति" नाम के गौतम गणधर भगवान् महावीर को तीन योग से वन्दना करके "ज्योतिष राज प्रज्ञप्ति" के सम्बन्ध में पूछते हैं।

इस गाथा में "पुच्छइ" क्रिया का प्रयोग अन्य किसी संकलनकर्ता ने किया है।

## ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति का संकलनकाल

भगवान् महावीर और नियुक्तिकार श्री भद्रबाहुसूरि—इन दोनों के बीच का समय इस ग्रन्थराज का संकलन काल कहा जा सकता है क्योंकि भद्रबाहुसूरिकृत "सूर्यप्रज्ञप्ति की नियुक्ति" वृत्तिकार आचार्य मलयगिरि के पूर्व ही नष्ट हो गई थी ऐसा वे सूर्यप्रज्ञप्ति की वृत्ति में स्वयं लिखते हैं।

## ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति एक स्वतन्त्र कृति है

संकलनकर्ता चन्द्रप्रज्ञप्ति की द्वितीय गाथा[3] में पाँच पदों को वन्दन करता है और तृतीय गाथा[4] में वह कहता है कि पूर्वश्रुत का सार निष्यन्द-झरना रूप स्फुट विकट सूक्ष्म गणित को प्रकट करने के लिए "ज्योतिष-गण-राज-प्रज्ञप्ति" को कहूँगा। इससे स्पष्ट ध्वनित होता है—यह एक स्वतन्त्र कृति है।

---

१ गाहा—इय एस पागडत्था अभव्वजणहियय दुल्लभा इणमो।
उक्कित्तिया भगवती, जोइसरायस्स पण्णत्ती ॥१॥

२ नामेण इंदभूइत्ति, गोयमो वंदिऊण तिविहेण।
पुच्छइ जिणवरवसहं, जोइसरायस्स पण्णत्ति ॥४॥

३ नमिऊण सुर-असुर गरुल-भुयगपरिवंदिए गयकिलेसे।
अरिहे सिद्धायरिए उवज्झाय सव्वसाहू य ॥२॥

४ फुड-वियड पागडत्थं, वुच्छं पुव्वसुय सारणिस्संद।
सुहुम गणिणोवइट्ठं जोइसगणराय-पण्णत्ति ॥३॥

चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति के प्रत्येक सूत्र के प्रारम्भ में "ता" का प्रयोग है। यह "ता" का प्रयोग इनको स्वतन्त्र कृति सिद्ध करने के लिए प्रबल प्रमाण है।

इस प्रकार का "ता" का प्रयोग किसी भी अंग उपांगों के सूत्रों में उपलब्ध नहीं है।

चन्द्र सूर्य प्रज्ञप्ति के प्रत्येक प्रश्नसूत्र के प्रारम्भ में "भंते !" का और उत्तर सूत्र के प्रारम्भ में "गोयमा" का प्रयोग नहीं है। जबकि अन्य अंग-उपांगों के सूत्रों में "भंते !" और "गोयमा" का प्रयोग प्रायः सर्वत्र है इसलिए यह मान्यता निर्विवाद है कि यह कृति पूर्ण रूप से स्वतन्त्र संकलित कृति है।

## ग्रन्थ एक, उत्थानिकाएँ दो

ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति की एक उत्थानिका चन्द्रप्रज्ञप्ति के प्रारम्भ में दी हुई गाथाओं की है और एक उत्थानिका गद्य सूत्रों की है।

इन उत्थानिकाओं का प्रयोग विभिन्न प्रतियों के सम्पादकों ने विभिन्न रूपों में किया है—

१ किसी ने दोनों उत्थानिकाएँ दी हैं।
२ किसी ने एक गद्य-सूत्रों की उत्थानिका दी है।
३ किसी ने पद्य-गाथाओं की उत्थानिका दी है।

इसी प्रकार प्रशस्ति गाथायें चन्द्रप्रज्ञप्ति के अन्त में और सूर्यप्रज्ञप्ति के अन्त में भी दी हैं। जबकि ये गाथाएँ ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति के अन्त में दी गई थीं।

सम्भव है ज्योतिष राज-प्रज्ञप्ति को जब दो उपांगों के रूप में विभाजित किया गया होगा, उस समय दोनों उपांगों के अन्त में समान प्रशस्तिगाथाएँ दे दी गई हैं।

## ज्योतिष-राज प्रज्ञप्ति की संकलन-शैली

चिर अतीत में ज्योतिष-राज प्रज्ञप्ति का स्वरूप किस रूप में रहा होगा ? यह तो आगम साहित्य के इतिहास-विशेषज्ञों का विषय है किन्तु वर्तमान में उपलब्ध चन्द्रप्रज्ञप्ति तथा सूर्यप्रज्ञप्ति के प्रारम्भ में दी गई विषय-निर्देशक समान गाथाओं में प्रथम प्राभृत का प्रमुख विषय "सूर्यमण्डलों में सूर्य की गति का गणित" सूचित किया गया है, किन्तु दोनों उपांगों का प्रथम सूत्र मुहूर्तों की हानि-वृद्धि का है।

सूर्य सम्बन्धी गणित और चन्द्र सम्बन्धी गणित के सभी सूत्र यत्र-तत्र बिखरे हैं। ग्रह, नक्षत्र और ताराओं के सूत्रों का भी व्यवस्थित क्रम नहीं है। अतः आगमों के विशेषज्ञ गम्भीर मनन या मन्थनपूर्वक इन उपांगों को आधुनिक सम्पादन शैली से सम्पादित करें तो गणित की आशातीत वृद्धि हो सकती है।

प्रथम प्राभृत के पाँचवें प्राभृत-प्राभृत में दो सूत्र हैं। सोलहवें सूत्र में सूर्य की गति के सम्बन्ध में अन्य मान्यताओं की पाँच प्रतिपत्तियाँ हैं और सत्रहवें में स्वमान्यता का प्रकरण है।

इस प्रकार अन्य मान्यताओं का और स्वमान्यता का दो विभिन्न सूत्रों में निरूपण संगत नहीं है।

## संकलनकाल

गणधर अंग आगमों का सूत्रागमों के रूप में पहले संकलित करते हैं और सूत्रधर स्थविर उपांगों को बाद में संकलित करते हैं। यह संकलन का क्रम निर्विवाद है।

अग आगमो को सकलित करने वाला गणधर एक होता है और उपाग आगमो को सकलित करने वाले श्रुतधर विभिन्न काल मे विभिन्न होते हैं अत उनकी धारणाएँ तथा सकलन पद्धति समान सम्भव नही है।

स्थानाग अग आगम है। इसके दो सूत्रो मे[1] चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति के नामो का निर्देश दुविधाजनक है, क्योकि स्थानाग के पूर्व चन्द्र-सूर्य-प्रज्ञप्ति का सकलन होने पर ही उनका उसमे निर्देश सम्भव हो सकता है।

इस विपरीत धारणा के निवारण के लिए बहुश्रुतो को समाधान प्रस्तुत करना चाहिए, किन्तु समाधान प्रस्तुत करने से पूर्व उन्हें यह ध्यान मे रखना चाहिए—यह सक्षिप्त वाचना की सूचना नहीं है—ये दोनो अलग-अलग सूत्र हैं।

### नक्षत्र-गणनाक्रम मे परस्पर विरोध है

चन्द्र सूर्य प्रज्ञप्ति दशम प्राभृत के प्रथम प्राभृत-प्राभृत मे नक्षत्र-गणनाक्रम की स्वमान्यता का प्ररूपण है—तदनुसार अभिजित के उत्तराषाढा पर्यन्त २८ नक्षत्रो का गणनाक्रम है किन्तु स्थानाग अ २, उ ३, सूत्राक ९५ मे तीन गाथाएँ नक्षत्र गणनाक्रम की हैं और यही तीन गाथाएँ अनुयोगद्वार के उपक्रम विभाग मे सूत्र १८४ मे हैं। इनमे कृत्तिका से भरणी पर्यन्त नक्षत्रो का गणनाक्रम है।

स्थानाग अग आगम है—इसमे कहा गया नक्षत्र-गणनाक्रम यदि स्वमान्यता के अनुसार है तो सूर्यप्रज्ञप्ति में कहे गये नक्षत्र-गणनाक्रम को स्वमान्यता का कैसे माना जाय? क्योकि उपाग की अपेक्षा अग आगम की प्रामाणिकता स्वत सिद्ध है।

यदि स्थानाग मे निर्दिष्ट नक्षत्र-गणनाक्रम को किसी व्याख्याकार ने अन्य मान्यता का मान लिया होता तो परस्पर विरोध निरस्त हो जाता किन्तु जबूद्वीपप्रज्ञप्ति आदि के आगमपाठो से स्वमान्यता का क्रम अभिजित से उत्तराषाढा पर्यन्त का है अन्य क्रम अन्य मान्यता के हैं।

## प्राभृत पद का परमार्थ

### सूर्यप्रज्ञप्ति-वृत्ति के अनुसार प्राभृत शब्द के अर्थ

इष्ट पुरुष के लिए देशकाल के योग्य हितकर दुर्लभ वस्तु अर्पित करना

अथवा जिस पदार्थ से मन प्रसन्न हो ऐसा पदार्थ इष्ट पुरुष को अर्पित करना, ये दोनो शब्दार्थ हैं।

---

१ (क) स्थानाग अ २, उ २, सू १६० (ख) स्थानाग अ ४, उ १, सू २७७

२ (क) अथ प्राभृतमिति क शब्दार्थ ?

उच्यते—इह प्राभृत नाम लोके प्रसिद्ध यदभीष्टाय पुरुषाय देश-कालोचित दुर्लभ-वस्तु-परिणाम-सुन्दरमुपनीयते।

(ख) प्रकर्षेण आ-समन्तात् ध्रियते-पोष्यते चित्तमभीष्टस्य पुरुषस्यानेनेति प्राभृतम्।

(ग) विवक्षिता अपि च ग्रन्थपद्धतय परमदुर्लभा परिणामसुन्दराश्चाभीष्टेभ्यो विनयादिगुणकलितेभ्य शिष्येभ्यो देश-कालौचित्येनोपनीयन्ते। —सूर्य सू ६ वृत्ति पत्र ७ का पूर्वभाग

श्वेताम्बर परम्परा मे चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति के अध्ययन आदि विभागो के लिए "प्राभृत" शब्द प्रयुक्त है।

दिगम्बर परम्परा के कषायपाहुड आदि सिद्धान्त ग्रन्थो के लिए प्रयुक्त 'पाहुड' शब्द के विभिन्न अर्थ—

१—जिसके पद स्फुट—व्यक्त हैं वह 'पाहुड' कहा जाता है।

२—जो प्रकृष्ट पुरुषोत्तम द्वारा आभृत=प्रस्थापित है वह "पाहुड" कहा जाता है।

३—जो प्रकृष्ट ज्ञानियो द्वारा आभृत—धारण किया गया है अथवा परम्परा से प्राप्त किया गया है वह "पाहुड" कहा जाता है। —जैनेन्द्र सिद्धान्त कोष से उद्धृत

चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति के प्रत्येक सूत्र के प्रारम्भ में "ता" का प्रयोग है। यह "ता" का प्रयोग इसको स्वतन्त्र कृति सिद्ध करने के लिए प्रबल प्रमाण है।

इस प्रकार का "ता" का प्रयोग किसी भी अंग उपांगों के सूत्रों में उपलब्ध नहीं है।

चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति के प्रत्येक प्रश्नसूत्र के प्रारम्भ में "भंते !" का और उत्तर सूत्र के प्रारम्भ में 'गोयमा' का प्रयोग नहीं है। जबकि अन्य अंग-उपांगों के सूत्रों में भंते ' और गोयमा ' का प्रयोग प्राय सहज है अतः यह मान्यता निर्विवाद है कि यह कृति पूर्ण रूप से स्वतन्त्र संकलित कृति है।

## ग्रन्थ एक, उत्थानिकाएँ दो

ज्योतिष-राज प्रज्ञप्ति की एक उत्थानिका चन्द्रप्रज्ञप्ति के प्रारम्भ में दी हुई गाथाओं की है और एक उत्थानिका गद्य सूत्रों की है।

इन उत्थानिकाओं का प्रयोग विभिन्न प्रतियों के सम्पादकों ने विभिन्न रूपों में किया है—

१ किसी ने दोनों उत्थानिकाएँ दी हैं।

२ किसी ने एक गद्य-सूत्रों की उत्थानिका दी है।

३ किसी ने पद्य-गाथाओं की उत्थानिका दी है।

इसी प्रकार प्रशस्ति गाथायें चन्द्रप्रज्ञप्ति के अन्त में और सूर्यप्रज्ञप्ति के अन्त में भी दी हैं। क्योंकि ये गाथाएँ ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति के अन्त में दी गई थीं।

*संभव है ज्योतिष राज-प्रज्ञप्ति को जब दो उपांगों के रूप में विभाजित किया गया होगा, उस समय दोनों उपांगों के अन्त में समान प्रशस्तिगाथाएँ दे दी गई हैं।*

## ज्योतिष राज प्रज्ञप्ति की संकलन-शैली

चिर अतीत में ज्योतिष-राज-प्रज्ञप्ति का संकलन किस रूप में रहा होगा? यह तो आगम साहित्य के इतिहास-विशेषज्ञों का विषय है किन्तु वर्तमान में उपलब्ध चन्द्रप्रज्ञप्ति तथा सूर्यप्रज्ञप्ति के प्रारम्भ में दी गई विषय-निर्देशक समान गाथाओं में प्रथम प्राभृत का प्रमुख विषय ' सूर्यमण्डलों में सूर्य की गति का गणित" सूचित किया गया है, किन्तु दोनों उपांगों का प्रथम सूत्र मुहूर्तों की हानि-वृद्धि का है।

सूर्य सम्बन्धी गणित और चन्द्र सम्बन्धी गणित के सभी सूत्र यत्र-तत्र बिखरे हैं। ग्रह, नक्षत्र और ताराओं के सूत्रों का भी व्यवस्थित क्रम नहीं है। अतः आगमों के विशेषज्ञ गणितानुयोग श्रमण या मनुष्य इन उपांगों का आधुनिक सम्पादन शैली से सम्पादित करें तो गणित की आशातीत वृद्धि हो सकती है।

प्रथम प्राभृत के पाँचवें प्राभृत-प्राभृत में दो सूत्र हैं। सोलहवें सूत्र में सूर्य की गति के सम्बन्ध में अन्य मान्यताओं की पाँच प्रतिपत्तियाँ हैं और सत्रहवें में स्वमान्यता का प्रकरण है।

इस प्रकार अन्य मान्यताओं का और स्वमान्यता का दो विभिन्न सूत्रों में निरूपण सम्यक् नहीं है।

## संकलनकाल

गणधर अंग आगमों को सूत्रागमों के रूप में पहले ग्रथित करते हैं और श्रुतधर स्थविर उपांगों को बाद में संकलित करते हैं। यह संकलन का कालक्रम निर्विवाद है।

अग आगमों को सकलित करने वाला गणधर एक होता है और उपाग आगमों को सकलित करने वाले श्रुतधर विभिन्न काल मे विभिन्न होते हैं अत उनकी धारणाएँ तथा सकलन पद्धति समान सभव नही है।

स्थानाग अग आगम है। इसके दो सूत्रो मे[1] चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति के नामो का निर्देश दुविधाजनक है, क्योकि स्थानाग के पूर्व चन्द्र-सूर्य-प्रज्ञप्ति का सकलन होने पर ही उनका उसमे निर्देश सम्भव हो सकता है।

इस विपरीत धारणा के निवारण के लिए बहुश्रुतो को समाधान प्रस्तुत करना चाहिए, किन्तु समाधान प्रस्तुत करने से पूर्व उन्हें यह ध्यान मे रखना चाहिए—यह सक्षिप्त वाचना की सूचना नहीं है—ये दोनो अलग-अलग सूत्र हैं।

## नक्षत्र गणनाक्रम मे परस्पर विरोध है

चन्द्र सूर्य प्रज्ञप्ति दशम प्राभृत के प्रथम प्राभृत-प्राभृत मे नक्षत्र-गणनाक्रम की स्वमान्यता का प्ररूपण है—तदनुसार अभिजित के उत्तराषाढा पर्यन्त २८ नक्षत्रों का गणनाक्रम है किन्तु स्थानाग अ २, उ ३, सूत्राक ९५ मे तीन गाथाएँ नक्षत्र गणनाक्रम की हैं और यही तीन गाथाएँ अनुयोगद्वार के उपक्रम विभाग म सूत्र १८५ मे हैं। इनमे कृत्तिका से भरणी पर्यन्त नक्षत्रो का गणनाक्रम है।

स्थानाग अग आगम है—इसमे कहा गया नक्षत्र-गणनाक्रम यदि स्वमान्यता के अनुसार है तो सूर्यप्रज्ञप्ति मे कहे गये नक्षत्र-गणनाक्रम को स्वमान्यता का कैसे माना जाय? क्योकि उपाग की अपेक्षा अग आगम की प्रामाणिकता स्वत सिद्ध है।

यदि स्थानाग मे निर्दिष्ट नक्षत्र-गणनाक्रम को किसी व्याख्याकार ने अन्य मान्यता का मान लिया होता तो परस्पर विरोध निरस्त हो जाता किन्तु जबूद्वीपप्रज्ञप्ति आदि के आगमपाठो से स्वमान्यता का क्रम अभिजित से उत्तराषाढा पर्यन्त का है अन्य क्रम अन्य मान्यता के हैं।

## प्राभृत पद का परमार्थ

### सूर्यप्रज्ञप्ति-वृत्ति के अनुसार प्राभृत शब्द के अर्थ

इष्ट पुरुष के लिए देशकाल के योग्य हितकर दुर्लभ वस्तु अर्पित करना

अथवा जिस पदार्थ से मन प्रसन्न हो ऐसा पदार्थ इष्ट पुरुष को अर्पित करना, ये दोनो शब्दार्थ हैं।

---

१ (क) स्थानाग अ २ उ २, सू १६० (ख) स्थानाग अ ४, उ १, सू २७७

२ (क) अथ प्राभृतमिति क शब्दार्थ ?

उच्यते—इह प्राभृत नाम लोके प्रसिद्ध यदभीष्टाय पुरुषाय देश-कालोचित दुर्लभ-वस्तु-परिणाम-सुन्दरमुपनीयते।

(ख) प्रकर्षेण आ-समन्तात् भ्रियते-पोष्यते चित्तमभीष्टस्य पुरुषस्यानेनेति प्राभृतम्।

(ग) विवक्षिता अपि च ग्रन्थपद्धतय परमदुर्लभा परिणाममुन्दराश्चाभीष्टेभ्यो विनयादिगुणकलितेभ्य शिष्येभ्यो देश-कालौचित्येनोपनीयन्ते। —सूर्य सू ६ वृत्ति पत्र ७ का पूर्वभाग

श्वेताम्बर परम्परा में चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति के अध्ययन आदि विभागो के लिए 'प्राभृत' शब्द प्रयुक्त है।

दिगम्बर परम्परा के कषायपाहुड आदि सिद्धान्त ग्रन्थो के लिए प्रयुक्त 'पाहुड' शब्द के विभिन्न अर्थ—

१—जिसके पद स्फुट—व्यक्त हैं वह "पाहुड" कहा जाता है।

२—जो प्रकृष्ट पुरुषोत्तम द्वारा आभृत=प्रस्थापित है वह "पाहुड" कहा जाता है।

३—जो प्रकृष्ट ज्ञानियो द्वारा आभृत—धारण किया गया है अथवा परम्परा से प्राप्त किया गया है वह "पाहुड" कहा जाता है। —जैनेन्द्र सिद्धान्त कोष से उद्धृत

ज्योतिषशास्त्र निमित्तशास्त्र माना गया है। इसका विशेषण शुभाशुभ जानने में सफल हो सकता है।

मानव की सर्वाधिक जिज्ञासा भविष्य जानने की होती है क्योंकि वह इष्ट का संयोग एवं कार्य की सिद्धि चाहता है।

चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति ज्योतिष विषय के उपांग हैं—यद्यपि इनमें गणित अधिक है और फलित अत्यल्प है, फिर भी इनका परिपूर्ण ज्ञाता शुभाशुभ निमित्त का ज्ञाता माना जाता है—यह धारणा प्राचीनकाल से प्रचलित है।

ग्रह-नक्षत्र मानवमात्र के भावी के द्योतक हैं अतएव इनका मानव जीवन के साथ व्यापक संबंध है।

निमित्तशास्त्र के प्रति जो मानव की अगाध श्रद्धा है, वह भी ग्रह-नक्षत्रों के शुभाशुभ प्रभाव के कारण ही है।

## ज्योतिषी देवों का जीव-जगत् से सम्बन्ध

इस मध्यलोक के मानव और मानवेतर प्राणी-जगत् से चन्द्र आदि ज्योतिषी देवों का शाश्वत संबंध है। क्योंकि वे सब इसी मध्यलोक में स्वयं प्रकाशमान देव हैं और वे इस भूतल के समस्त पदार्थों को प्रकाश प्रदान करते रहते हैं।

ज्योतिष लोक और मानव लोक का प्रकाश्य प्रकाशक भाव सम्बन्ध इस प्रकार है—

### (१) चन्द्र शब्द की रचना

चदि आह्लादने धातु से "चन्द्र" शब्द सिद्ध होता है।

चन्द्रमाह्लाद मिमीते निर्मिमीते इति चन्द्रमा

प्राणिजगत के आह्लाद का जनक चन्द्र है, इसलिए चन्द्रदर्शन की परम्परा प्रचलित है।

चन्द्र के पर्यायवाची अनेक हैं उनमें कुछ ऐसे पर्यायवाची हैं जिनसे इस पृथ्वी के समस्त पदार्थों में एवं पुरुषों से चन्द्र का प्रगाढ संबंध सिद्ध है।

कुमुदबान्धव—जलाशयों में प्रफुल्लित कुमुदिनी का बंधु चन्द्र है इसलिए "कुमुदबान्धव" कहा जाता है।

कलानिधि चन्द्र के पर्याय हिमांशु, शुभ्रांशु, सुधांशु की अमृतमयी कलाओं से कुमुदिनी का सीधा सम्बन्ध है।

इसकी साक्षी है राजस्थानी कवि की सूक्ति—

दोहा—जल में बसे कुमुदिनी, चन्दा बसे आकाश।
जो जाहू के मन बसे, सो ताहू के पास॥

औषधीश—जंगल की जडी बूटियाँ "औषधि" हैं—उनमें रोग निवारण का अद्भुत सामर्थ्य सुधांशु की सुधामयी रश्मियों से आता है।

मानव आरोग्य का अभिलाषी है, वह औषधियों से प्राप्त होता है—इसलिए औषधीश चन्द्र से मानव का घनिष्ठ सम्बन्ध है।

निशापति—निशा = रात्रि का पति—चन्द्र है।

ज्योतिषशास्त्र निमित्तशास्त्र माना गया है। इसका विशेषज्ञ शुभाशुभ जानने में सफल हो सकता है।

मानव की सर्वाधिक जिज्ञासा भविष्य जानने की होती है क्योंकि वह इष्ट का संयोग एवं कार्य की सिद्धि चाहता है।

चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति ज्योतिष विषय के उपांग हैं—यद्यपि इनमें गणित अधिक है और फलित अत्यल्प है, फिर भी इनका परिपूर्ण ज्ञाता शुभाशुभ निमित्त का ज्ञाता माना जाता है—यह धारणा प्राचीनकाल से प्रचलित है।

ग्रह-नक्षत्र मानवमात्र के भावी के द्योतक हैं अतएव इनका मानव जीवन के साथ व्यापक संबंध है।

निमित्तशास्त्र के प्रति जो मानव की अगाध श्रद्धा है, वह भी ग्रह-नक्षत्रों के शुभाशुभ प्रभाव के कारण ही है।

## ज्योतिषी देवों का जीव-जगत् से सम्बन्ध

इस मध्यलोक के मानव और मानवेतर प्राणी-जगत से चन्द्र आदि ज्योतिषी देवों का शाश्वत संबंध है। क्योंकि वे सब इसी मध्यलोक के स्वयं प्रकाशमान देव हैं और वे इस भूतल के समस्त पदार्थों को प्रकाश प्रदान करते रहते हैं।

ज्योतिष लोक और मानव लोक का प्रकाश्य-प्रकाशक भाव सम्बन्ध इस प्रकार है—

### (१) चन्द्र शब्द की रचना

चदि आह्लादने धातु से "चन्द्र" शब्द सिद्ध होता है।

चन्द्रमाह्लादं मिमीते निर्मिमीते इति चन्द्रमा

प्राणिजगत् के आह्लाद का जनक चन्द्र है, इसलिए चन्द्रदर्शन की परम्परा प्रचलित है।

चन्द्र के पर्यायवाची अनेक हैं उनमें कुछ ऐसे पर्यायवाची हैं जिनसे इस पृथ्वी के समस्त पदार्थों से एवं पुरुषों से चन्द्र का प्रगाढ संबंध सिद्ध है।

कुमुदबान्धव—जलाशयों में प्रफुल्लित कुमुदिनी का बन्धु चन्द्र है इसलिए "कुमुदबान्धव" कहा जाता है।

कलानिधि चन्द्र के पर्याय हिमांशु शुभ्रांशु, सुधांशु की अमृतमयी कलाओं से कुमुदिनी का सीधा सम्बन्ध है।

इसकी साक्षी है राजस्थानी कवि की सूक्ति—

दोहा—जल में बसे कुमुदिनी, चन्दा बसे आकाश।
जो जाहू के मन बसे, सो ताहू के पास॥

औषधीश—जंगल की जडी बूटियाँ "औषधि" हैं—उनमें रोग निवारण का अद्भुत सामर्थ्य सुधांशु की सुधामयी रश्मियों से आता है।

मानव आरोग्य का अभिलाषी है वह औषधियों से प्राप्त होता है—इसलिए औषधीश चन्द्र से मानव का घनिष्ठ सम्बन्ध है।

निशापति—निशा=रात्रि का पति—चन्द्र है।

ज्योतिषशास्त्र निमित्तशास्त्र माना गया है। इसका विशेषज्ञ शुभाशुभ जानने मे सफल हो सकता है।

मानव की सर्वाधिक जिज्ञासा भविष्य जानने की होती है क्योकि वह इष्ट का सयोग एव कार्य की सिद्धि चाहता है।

चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति ज्योतिष विषय के उपाग हैं—यद्यपि इनमे गणित अधिक है और फलित अत्यल्प है, फिर भी इनका परिपूर्ण ज्ञाता शुभाशुभ निमित्त का ज्ञाता माना जाता है—यह धारणा प्राचीनकाल से प्रचलित है।

ग्रह-नक्षत्र मानवमात्र के भावी के द्योतक हैं अतएव इनका मानव जीवन के साथ व्यापक सबध है।

निमित्तशास्त्र के प्रति जो मानव की अगाध श्रद्धा है, वह भी ग्रह-नक्षत्रो के शुभाशुभ प्रभाव के कारण ही है।

## ज्योतिषी देवो का जीव-जगत् से सम्बन्ध

इस मध्यलोक के मानव और मानवेत्तर प्राणी-जगत से चन्द्र आदि ज्योतिषी देवो का शाश्वत सबध है। क्योकि वे सब इसी मध्यलोक के स्वय प्रकाशमान देव हैं और वे इस भूतल के समस्त पदार्थों को प्रकाश प्रदान करते रहते हैं।

ज्योतिष लोक और मानव लोक का प्रकाश्य-प्रकाशक भाव सम्बन्ध इस प्रकार है—

## (१) चन्द्र शब्द की रचना

चदि आह्लादने धातु से "चन्द्र" शब्द सिद्ध होता है।

चन्द्रमाह्लाद मिमीते निर्मिमीत इति चन्द्रमा

प्राणिजगत के आह्लाद का जनक चन्द्र है, इसलिए चन्द्रदर्शन की परम्परा प्रचलित है।

चन्द्र के पर्यायवाची अनेक हैं उनमे कुछ ऐसे पर्यायवाची हैं जिनसे इस पृथ्वी के समस्त पदार्थों मे एव पुरुषो से चन्द्र का प्रगाढ सबध सिद्ध है।

कुमुदबान्धव—जलाशयो मे प्रफुल्लित कुमुदिनी का बन्धु चन्द्र है इसलिए "कुमुदबान्धव" कहा जाता है।

कलानिधि चन्द्र के पर्याय हिमाशु, शुभ्राशु, सुधाशु की अमृतमयी कलाओ से कुमुदिनी का सीधा सम्बन्ध है।

इसकी साक्षी है राजस्थानी कवि की सूक्ति—

दोहा—जल मे बसे कुमुदिनी, चन्दा बसे आकाश।<br>
जो जाहु के मन बसे, सो ताहु के पास॥

औषधीश—जगल की जडी बूटिया "औषधि" हैं—उनमे रोग-निवारण का अद्भुत सामर्थ्य सुधाशु की सुधामयी रश्मियो से आता है।

मानव आरोग्य का अभिलाषी है, वह औषधियो से प्राप्त होता है—इसलिए औषधीश चन्द्र से मानव का घनिष्ठ सम्बन्ध है।

निशापति—निशा = रात्रि का पति—चन्द्र है।

सूय के ताप से अनेक रोगो की चिकित्सा होती है।

सौर ऊर्जा से अनेक यत्र शक्तियो का विकास हो रहा है।

इस प्रकार मानव का सूय से शाश्वत सम्बन्ध है।

जैनागमों मे सूय के एक "आदित्य"[1] पर्याय की व्याख्या द्वारा सभी कालविभागो का आदि सूय कहा गया है।

## (३) गृह–ग्रह की रचना

ग्रह उपादाने धातु से यह ग्रह शब्द सिद्ध होता है।

जनागमो मे छह ग्रह और आठ ग्रह का उल्लेख है।[2]

चन्द्र-सूय को ग्रहपति माना है, शेष छ को ग्रह माना है, राहु-केतु को भिन्न न मानकर एक केतु को ही माना है।

अट्ठासी ग्रह भी माने हैं।

अन्य ग्रन्थो मे नौ ग्रह माने हैं।

ग्रहो के प्रभाव के सम्बन्ध मे वशिष्ठ और बृहस्पति नाम के ज्योतिर्विदाचाय ने इस प्रकार कहा है—

वशिष्ठ—ग्रहा राज्य प्रयच्छति, ग्रहा राज्य हरन्ति च।
प्रहैस्तु व्यापित सर्वं, त्रैलोक्य सचराचरम्॥

बहस्पति—ग्रहाधीन जगत्सव, ग्रहाधीना नरामरा।
काल ज्ञान ग्रहाधीन, ग्रहा कमफलप्रदा॥

(३२वा गोचर प्रकरण—बृहद्दैवज्ञरजन, पृ ८४)

## (४) नक्षत्र और नरसमूह

**नक्षत्र शब्द की रचना**

१ न क्षदते हिनस्ति "क्षद" इति सौत्रो धातु हिंसाय आत्मनेपदी। ष्टन (उ ४/१५९) नभ्राण्नपाद् (६/३/७५) इति नञ प्रकृतिभाव।

---

१ सूर सहस्स निसिट्ठट्ठयो—
प्र से केणट्ठेण भते! एव वुच्चइ—"सूरे आदिच्चे सूरे आदिच्चे"?
उ गोयमा! सूरादीया ण समयाइ वा, आवलियाइ वा, जाव ओसप्पिणीइ वा, उस्सप्पिणीइ वा।
से तेणट्ठेण गोयमा! एव वुच्चइ—"सूरे आदिच्चे सूरे आदिच्चे।"—भग स १२, उ ६, सु ५

सूय शब्द का विशिष्टार्थ
प्र हे भगवन! सूय को "आदित्य" किस अभिप्राय से कहा जाता है?
उ हे गौतम! समय, आवलिका यावत् अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी काल का आदि कारण सूय है।
हे गौतम! इस कारण से सूय "आदित्य" कहा जाता है।

२ छ तारग्गहा पण्णत्ता, तजहा—
१ सुक्को, २ बुहे, ३ बहस्पति, ४ अगारके, ५ सणिच्छरे, ६ केतू। —ठाणं अ ६, सु ४८
अट्ठ महग्गहा पण्णत्ता तजहा—
१ चद, २ सूरे, ३ सुक्के, ४ बुहे, ५ बहस्सति, ६ अगारके, ७ सणिच्छरे, ८ केतू। —ठाण ८, सू ६/३

## गणितानुयोग का गणित सम्यक्‌श्रुत है

मिथ्याश्रुतों की नामावली मे गणित को मिथ्याश्रुत माना है[1], इसका यह अभिप्राय नही है कि—"सभी प्रकार के गणित मिथ्याश्रुत हैं।"

आत्मशुद्धि की साधना मे जो गणित उपयोगी या सहयोगी नहीं है, केवल वही गणित 'मिथ्याश्रुत" है, ऐसा समझना चाहिए। यहाँ "मिथ्या" का अभिप्राय "अनुपयोगी" है, झूठा नहीं।

वैराग्य की उत्पत्ति के निमित्तो मे लोकभावना अर्थात् लोकस्वरूप का विस्तृत ज्ञान भी एक निमित्त है[2], अत अधो और ऊर्ध्व लोक से सम्बन्धित सारा गणित "सम्यक श्रुत है, क्योंकि यह गणित आजीविका या अन्याय सावद्य क्रियाओं का हेतु नहीं हो सकता है।

स्थानाग, समवायाग और व्याख्याप्रज्ञप्ति—इन तीनो अगों मे तथा जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति और सूर्यप्रज्ञप्ति—इन तीनो उपागो मे गणित सम्बन्धी जितने सूत्र हैं वे सब सम्यक्श्रुत हैं। क्योंकि अग, उपाग सम्यक्-श्रुत हैं।

## अन्य मान्यताओ के उद्धरण—स्वमान्यताओ का प्ररूपण

चन्द्र-सूर्यप्रज्ञप्ति मे अनेक मान्यताओं के उद्धरण दिये गये हैं, साथ ही स्वमान्यताओ के प्ररूपण भी किये गये हैं।

अन्य मान्यताओ का सूचक "प्रतिपत्ति" शब्द है।

चन्द्र-सूर्यप्रज्ञप्ति मे जितनी प्रतिपत्तियाँ हैं, उनकी सूची इस प्रकार है—

### सूर्यप्रज्ञप्ति मे प्रतिपत्तियो की सख्या

| प्राभृत | प्राभृत-प्राभृत | सूत्र | प्रतिपत्ति सख्या | प्राभृत | प्राभृत प्राभृत | सूत्र | प्रतिपत्ति सख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | १५ | ६ प्रतिपत्तियाँ | १ | ८ | २० | ३ प्रतिपत्तियाँ |
| १ | ५ | १६ | ५ प्रतिपत्तियाँ | २ | १ | २१ | ८ प्रतिपत्तियाँ |
| ० | ० | १७ | स्वमत कथन | २ | २ | २२ | २ प्रतिपत्तियाँ |
| १ | ६ | १८ | ७ प्रतिपत्तियाँ | २ | ३ | २३ | ४ प्रतिपत्तियाँ |
| १ | ७ | १९ | ८ प्रतिपत्तियाँ | ३ | ० | २४ | १२ प्रतिपत्तियाँ |
| | | "एक के समान स्वमान्यता' | | ४ | ० | २५ | १६ प्रतिपत्तियाँ |

| प्राभृत | प्राभृत प्राभृत | सूत्र | प्रतिपत्ति सख्या | प्राभृत | प्राभृत-प्राभृत | सूत्र | प्रतिपत्ति सख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ० | २६ | २० प्रतिपत्तियाँ | १० | १ | ३२ | ५ प्रतिपत्तियाँ |
| ६ | ० | २७ | २५ प्रतिपत्तियाँ | १० | २१ | ५९ | ५ प्रतिपत्तियाँ |
| ७ | ० | २८ | २० प्रतिपत्तियाँ | १७ | ० | ८८ | २५ प्रतिपत्तियाँ |
| ८ | ० | २९ | ३ प्रतिपत्तियाँ | १८ | ० | ८९ | २५ प्रतिपत्तियाँ |
| ९ | ० | ३० | ३ प्रतिपत्तियाँ | १९ | ० | १०० | १२ प्रतिपत्तियाँ |

---

१ नन्दीसूत्र

२ जगत्कायस्वभावौ च संवेग वैराग्यार्थम्। —तत्त्वार्थसूत्र अ ७

स्व. पूज्य श्री घासीलालजी म. ने इस भोजन सूत्र को प्रक्षिप्त सिद्ध किया है और कतिपय मासनिष्पन्न भोजनों को वनस्पतिनिष्पन्न भोजन भी सिद्ध किया है। ये दोनों परस्पर विरोधी कार्य हैं।

नक्षत्रभोजन का यह सूत्र यदि प्रक्षिप्त है तो मासनिष्पन्न भोजनों को वनस्पत्यादि निष्पन्न भोजन सिद्ध करने से लाभ ही क्या है ? क्योंकि सूर्यप्रज्ञप्ति के प्ररूपक लौकिक कार्यों की सिद्धि के लिए सावद्य विधि का प्ररूपण ही नहीं कर सकते और सूत्रागमों का गुम्फन करने वाले गणधर ऐसे भ्रामक शब्दों का प्रयोग भी नहीं करते, यह निश्चित है। इसलिए हमारे बहुश्रुतों को इस सूत्र के सम्बन्ध में सर्वसम्मत निर्णय घोषित करना ही चाहिए।

जैनागमों में नक्षत्र गणना का क्रम अभिजित से प्रारम्भ होकर उत्तराषाढा पर्यन्त का है। प्रस्तुत प्राभृत के इस सूत्र में नक्षत्रों का क्रम कृत्तिका से प्रारम्भ होकर भरणी पर्यन्त का है।[1] उपलब्ध अनेक ज्योतिष ग्रन्थों में भी यह नक्षत्र गणना का क्रम विद्यमान है—अतः यह स्पष्ट है कि प्रस्तुत नक्षत्रभोजनविधान का क्रम अन्य किसी ज्योतिष ग्रन्थ से उद्धृत है।[2]

---

१ चन्द्र-सूर्य-प्रज्ञप्ति के संकलनकर्त्ता श्रुतधर स्थविर ने नक्षत्र गणना क्रम की पाँच विभिन्न मान्यताओं का निरूपण करके स्वमान्यता का प्ररूपण किया है।

पाँच अन्य मान्यताओं का निरूपण—

अट्ठाईस नक्षत्रों का गणना क्रम —

१—कृत्तिका नक्षत्र से भरणी नक्षत्र पर्यन्त २८ नक्षत्र

२—मघा नक्षत्र से अश्लेषा नक्षत्र पर्यन्त २८ नक्षत्र

३—धनिष्ठा नक्षत्र से श्रवण नक्षत्र पर्यन्त २८ नक्षत्र

४—अश्विनी नक्षत्र से रेवती नक्षत्र पर्यन्त २८ नक्षत्र

५—भरणी नक्षत्र से अश्विनी नक्षत्र पर्यन्त २८ नक्षत्र

स्वमान्यता का प्ररूपण—

अभिजित नक्षत्र से उत्तराषाढा नक्षत्र पर्यन्त २८ नक्षत्र।

—चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्ति, दशम प्राभृत, प्रथम प्राभृत प्राभृत, सूत्रांक ३२

नक्षत्र गणना के इस क्रम के विधान से यह स्पष्ट है कि दशम प्राभृत के सप्तदशम प्राभृत प्राभृत में निरूपित नक्षत्रभोजनविधान सूर्यप्रज्ञप्ति के संकलनकर्त्ता की स्वमान्यता का नहीं है। आश्चर्य यह है कि अब तक सम्पादित एवं प्रकाशित चन्द्र-सूर्य प्रज्ञप्तियों के अनुवादकों आदि ने इस सम्बन्ध में स्पष्टीकरण लिखकर व्यापक भ्रान्ति के निराकरण के लिए सत्साहस नहीं किया।

२ कुल्माषास्तिलतण्डुलानपि तथा माषाश्च गव्यं दधि ।
त्वाज्यं दुग्धमथैणमांसमपरं तस्यैव रक्तं तथा ॥
तद्वत्पायसमेव चापपललं मार्गं च शाशं तथा ।
षाष्टिक्यं च प्रियङ्गवपूपमथवा चित्राण्डजान् सत्फलम् ॥
कौर्मं सारिकगोधिकं च पललं शाल्यं हविष्यं हया ।
घ्रक्षे स्यात्कृसरान्नमुद्गमपिवा पिष्टं यवानां तथा ॥
मत्स्यान्नं खलु चित्रितमथवा दध्यन्नमेवं क्रमात् ।
भक्ष्याऽभक्ष्यमिदं विचार्य मतिमान् भक्षेत्तथाऽऽलोकयत् ॥

पण्डित साहब श्री शोभाचन्द्रजी भारिल्ल ने समय-समय पर अनेक उपयोगी सुझाव देकर प्रस्तुत संस्करण के सम्पादन में सक्रिय सहयोग किया है।

श्री रुद्रदेवजी त्रिपाठी ने सूर्यप्रज्ञप्ति की प्रस्तावना लिखकर जिज्ञासु ज्योतिर्विदों को सूर्यप्रज्ञप्ति के स्वाध्याय के लिए प्रेरित किया है।

आगम समिति के सूत्रधार सज्जन श्रावकों ने मेरे श्रम की सफलता के लिए जिज्ञासु जनों में इस संस्करण को वितरित किया है।

११ जनवरी' ८९

—अ. प्र. मुनि कन्हैयालाल 'कमल'

—श्री वर्धमान महावीर केन्द्र,

आबू पर्वत—३०७ ५०१

चार्वाक ने जहाँ प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानकर 'भूतात्मवाद और देहात्मवाद' को जन्म दिया वहीं उनके सूक्ष्मरूप से 'मन आत्मवाद, इन्द्रियात्मवाद (एकेन्द्रियात्मवाद तथा समूहात्मवाद), प्राणात्मवाद, पुत्रात्मवाद, अर्थात्मवाद' के सिद्धान्त भी उभर आये। इसी प्रकार वैदिक-विचारकों ने वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद, न्याय वैशेषिक, सांख्य-योग, मीमांसा एवं अद्वैत वेदान्त के द्वारा भी विभिन्न ऊहापोह-पूर्वक आत्मा की खोज में 'धर्म, चेतन, कर्म, देव, माया, ब्रह्म, जीव, जड़, पुरुष, प्रकृति' आदि अनेक तत्त्वों की साङ्गोपाङ्ग मीमांसा की गई।

जैन-दर्शन में 'अतति/गच्छति इति आत्मा' इस व्युत्पत्ति को लक्ष्य में रखकर, गमनार्थक धातु को ज्ञानार्थक भी मानने की व्याकरण-सम्मत व्यवस्था को स्वीकृत करते हुए यह व्याख्या प्रस्तुत की कि जो 'ज्ञान आदि गुणों में आ-सामन्तात रहता है, अथवा उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यरूप त्रिक के साथ समग्ररूप में रहता है, वह 'आत्मा' है।[1]

जैनदर्शनकारों ने आत्मा के सम्बन्ध में अनेक दृष्टियों से विचार किया है, इसीलिये जैनदर्शन का अपर-नाम 'अनेकान्तदर्शन' भी प्रसिद्ध है। 'चैतन्यस्वरूप' यह आत्मा का मुख्य विशेषण है। जैनमतानुसार अन्य विशेषण इस प्रकार है—

'चैतन्यस्वरूप परिणामी कर्ता साक्षाद् भोक्ता देहपरिमाण प्रतिक्षेत्र भिन्न पौद्गलिकादृष्टवांश्चायम्'[2]

## ३ आत्मा का पर्याय 'जीव' तथा उसका मौलिक विश्लेषण

जैनदर्शन का 'आत्मशास्त्र' अत्यन्त सूक्ष्म है। इसकी विचारणा सम्पूर्ण वैज्ञानिक है। विभिन्न दर्शनकार आत्मा का अस्तित्व तो मानते हैं किन्तु उनमें से कुछ आत्मा का 'अनेकत्व, नित्यत्व अथवा कर्तृत्व मोक्षादि' नहीं मानते हैं किन्तु जैनदर्शन में आत्मा को नित्य और अविनाशी माना है। आत्मा के अस्तित्व के बारे में 'जीवो उवओगलक्खणो'[3] सूत्र द्वारा वर्धमान महावीर ने उसकी पहचान का मार्ग दिखलाया है।

जैन शास्त्रकार आत्मा के पर्याय रूप में 'जीव' शब्द का प्रयोग करते हैं और वह जीवन, प्राणशक्ति एवं चेतना का द्योतक है। त्रैकालिक जीवन-गुण से युक्त होने के कारण आत्मा की 'जीव' संज्ञा सार्थक है। 'जीवन' के आधार दशविध 'प्राण' बतलाये गये हैं। यह व्यवहारदृष्टि है। निश्चयदृष्टि से जिसमें चेतना' पायी जाए वह 'जीव' है।[4] जीव का लक्षण जैनदर्शन के अनुसार 'उपयोग' है। उपयोग, चेतना का अनुविधायी परिणाम होता है। इसके 'ज्ञान' और 'दर्शन' नाम से दो भेद हैं तथा इन दोनों के धारक को 'जीव' कहते हैं। जीव में अचेतन पदार्थों की तरह 'प्रदेश' और 'अवयव' भी माने गये हैं उसे इसी कारण 'अस्तिकाय' कहा गया है।[5] इसमें प्रतिक्षण परिणमन क्रिया होती रहती है फिर भी वह अपने मूलरूप/गुण को नहीं छोड़ता। ये 'उत्पाद, व्यय और

---

१ [क] नाणं च दंसणं चेव चरित्तं च तवो तहा।
वीरियं उवओगो य एयं जीवस्स लक्खणं॥ —उत्त अ २८, गा ११
[ख] बृहद् द्रव्यसंग्रह-५७

२ प्रमाणनय-तत्त्वालोक, ७-५६

३ क उत्त अ २८, गा १०
ख उपयोगो लक्षणम् —तत्त्वार्थसूत्र अ २, सू ८

४ तत्त्वार्थराजवार्त्तिक, १४७

५ तत्त्वार्थराजवार्तिक, २८१

नही होती। इसीलिए जैन दृष्टि से समस्त जगत् जीव और अजीव ऐसे दो पदार्थों मे विभक्त है[1] और अजीव मे विविध परिणमनरूप मे प्रत्यक्ष दिखाई देने वाला यह समस्त जगत् नवतत्त्वात्मक स्वरूप से सत् है।[2] जिसकी किसी भी काल मे किसी से उत्पत्ति नही हुई और जिसका किसी भी काल मे आमूल-सर्वथा विनाश भी नहीं है, ऐसे अनादि-अनन्त, उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य परिणामी पाचो अस्तिकाय द्रव्यो मे कालादि भेद से जो-जो चित्र-विचित्र पर्याय परिणमन होते हैं, वे सभी 'स्वत और परत' सहेतुक होते हैं। अत उनसे सम्बद्ध कार्य-कारणभाव का यथार्थ स्वरूप जानना आवश्यक है।

धर्मास्तिकायादि पदार्थ लोकाकाश रूप जगत मे ही व्याप्त हैं। इसी जगत् मे जीवो की स्थिति है और जगत के समस्त जीवो को अनादिकाल से सुख और शान्ति की अपेक्षा रहती ही आयी है। सुख और शान्ति के लिए तड़पते हुए जीवो को सुख शान्ति का वास्तविक मार्ग बतलाने की दृष्टि से ही परम करुणामूर्ति अरिहन्त तीर्थकर धर्मतीर्थ की प्ररूपणा करते हुए कहते हैं कि जिन आत्माओ को सुख एव शांति की अभिलाषा हो, उन्हें अपनी आत्मा मे मोक्षाभिलाषरूप सवेगभाव तथा सासारिक सुख के प्रति अनासक्त भाव रूप 'निर्वेद' प्रकट करना चाहिए तभी वे सुख शान्ति का अनुभव कर सकते हैं। इसीलिए वाचकप्रवर श्री उमास्वाति ने भी सवेग-निर्वेद की उत्पत्ति का उपाय बतलाते हुए कहा है कि—'जगत कायस्वभावौ च सवेग वैराग्यार्थम्' और उसी 'तत्त्वार्थसूत्र' म तथा नवतत्त्व मे आत्मा म सवरभाव प्रकट करने के लिये बारह भावनाओ के भावने की बात कही गई है। उसम 'लोक-स्वभाव भावना भी एक है। यह 'लोक-स्वभाव-भावना तभी भावित कर सकता है, जबकि उसे लोक का स्वरूप ज्ञात हो।

'जगत का अपर-पर्याय 'लोक' है। लोक का अर्थ दृश्यादृश्य "क्षेत्र" भी होता है। अत धर्मास्ति-कायादि द्रव्य जिस आकाश मे विलसित हो रहे हैं, उस क्षेत्र को भी 'लोक" कहते हैं। इसी लोक स्वरूप-परिज्ञान करने की आज्ञा जैनागम तथा अन्य शास्त्रों में दी गई है। "आचाराङ्ग-सूत्र" मे कहा गया है

'विदित्ता लोग वता लोगसण्ण से मइम परिक्कमेज्जासि'।[3] इसके अनुसार लोकविषयक ज्ञान के अनन्तर ही विषयासक्ति मे त्याग के पराक्रम निर्दिष्ट है। इस प्रकार—

'द्वीप समुद्र पर्वत क्षेत्र-सरित प्रभति विशेष सम्यक सकल-नगमादि-नयेन ज्योतिषा प्रवचन-मूलसूत्रजन्य-मानेन कथमपि भावविद्भि सद्भि स्वय पूर्वापरशास्त्राथ पर्यालोचनेन प्रवचन पदार्थविदुपासनेन चाभियोगादि विशेषविशेषेण वा प्रपचेन परिवेद्य इति।[4] कथन द्वारा श्लोकवार्तिककार ने भी लोक-विषयक सभी पदार्थों के

---

१ (क) दुवे रासी पण्णत्ता
त जहा—१ जीवरासी य, २ अजीवरासी य। —सम सू १४८
(ख) अत्थि जीवा अत्थि अजीवा, —उव सु ५६
(ग) के अय लोगे ? जीवच्चेव, अजीवच्चेव। के अणता लोग ? जीवच्चेव अजीवच्चेव। क सासया लोगे ? जीवच्चेव अजीवच्चेव। —ठाण अ २, उ ४, सू ११४

२ जीवाजीवा य बधो य पुण्ण-पावासवा तहा।
सवरो निज्जरा मोक्खो सतेए तहिया नव ॥१४॥ उत्त अ २८, गा १४

३ आचारागसूत्र—श्रुत १, अ ३, उ १, सू २८

४ तत्त्वार्थसूत्र ३/७० पर श्लोकवार्तिक

"एयंसि णं एमहालयंसि लोगंसि नत्थि केइ परमाणुपोग्गलमेत्ते वि पएसे जत्थ णं अयं जीवे ण जाए वा न मए वा वि।" —विया स १२, उ ७, सु ३/१२

अर्थात् इस लोक का ऐसा कोई प्रदेश नही है, जहाँ अनंत बार जीव उत्पन्न हुआ और मरा नही। जिस लोक मे मानव उत्पन्न हुआ है, उसके स्वरूप परिज्ञान से वह सोचने लगता है कि 'इस लोक के प्रत्येक प्रदेश म मेरे अनन्तबार जन्म और मरण हुए हैं, अत इस पुन पुन जन्म-मरण के चक्र से मुझे मुक्त होना चाहिये।" उसकी यह जागरूकता उसे विभिन्न पुण्य-पाप, सत्कर्म दुष्कर्म आदि से परिचित कराती है और उनके स्वरूपो से परिचित होकर असतकर्मों से निवृत्ति एव सतकर्मप्रवृत्तिपूर्वक अपने निरापद गन्तव्य का निर्धारण करने म तत्पर हो जाता है। यदि समस्त लोक तथा पृथ्वी पर स्थित द्वीपादि का निरूपण शास्त्रो मे नहीं होता तो जीव अपने स्वरूप के परिचय से अपरिचित ही रह जाता और वैसी स्थिति मे आत्मज्ञान के प्रति श्रद्धान तथा ज्ञानादि की सम्भावनाएँ भी विलुप्त हो जाती।

जो जीवे वि न याणाति अजीवे वि न याणति।
जीवाऽजीवे अयाणतो कह सो नाहीइ सजम ॥ ३५ ॥
जो जीवे वि वियाणाति अजीवे वि वियाणति।
जीवाऽजीवे वियाणतो सो हु नाहीइ सजम ॥ ३६ ॥
जया जीवमजीवे य दो वि एए वियाणई।
तया गइ बहुविह सव्वजीवाण जाणई ॥ ३७ ॥
तया गइ बहुविह सव्वजीवाण जाणई।
तया पुण्ण च पाव च बध मोक्ख च जाणई ॥ ३८ ॥
जया पुण्ण च पाव च बध मोक्ख च जाणई।
तया निव्विदए भोए जे दिव्वे जे य माणुसे ॥ ३९ ॥
जया निव्विदए भोए जे दिव्वे जे य माणुसे।
तया चयइ सजोग सऽब्भितरबाहिर ॥ ४० ॥
जया चयइ सजोग सऽब्भितर-बाहिर।
तया मुडे भवित्ताण पव्वइए अणगारिय ॥ ४१ ॥
जया मुडे भवित्ताण पव्वइए अणगारिय।
तया सवरमुक्किट्ठ धम्म फासे अणुत्तर ॥ ४२ ॥
जया सवरमुक्किट्ठ धम्म फासे अणुत्तर।
तया धुणइ कम्मरय अबोहिकलुस कड ॥ ४३ ॥
जया धुणइ कम्मरय अबोहिकलुस कड।
तया सव्वत्तग नाण दसण चाभिगच्छई ॥ ४४ ॥
जया सव्वत्तग नाण दसण चाभिगच्छई।
तया लोगमलोग च जिणो जाणइ केवली ॥ ४५ ॥

५ १३ शतक, ४ उद्देशक।[1] तथा अन्य सूत्रों में प्रासंगिक रूप से चर्चित विषयों का अध्ययन किया जाये तथा—

२ लोक के आकार-ज्ञान के लिये—

१ आचारांगसूत्र श्रुत १ अ ८, उ ।२। द्रष्टव्य हैं।

लोक विषयक विचारणा का क्षेत्र अत्यन्त विस्तृत है। जैन आगमों में लोक का अभिप्रेतार्थ "रज्जुलोक" है, क्योंकि यह चौदह विभागों में विभाजित है, अतः इसे "चौदह रज्जुलोक" के नाम से भी पहचाना जाता है। वैसे वैदिक धर्मग्रन्थों में भी "चौदह रज्जुलोक" की मान्यता एवं वर्णन मिलते हैं।

एक रज्जुलोक का प्रमाण— कोई देव एक हजार भार वाले लोहे के गोले को अपनी समग्र शक्तिपूर्वक आकाश से फेंके और वह लोहगोलक ६ माह ६ दिन, ६ घड़ी, ६ पल में जितना क्षेत्र लांघ जाए, उतना क्षेत्र

---

उ गोयमा! असंखेज्जइविहे पण्णत्ते,
तं जहा—जंबुद्दीवतिरियलोयखेत्तलोए जाव सयंभुरमणसमुद्दतिरियलोयखेत्तलोए।
प्र उड्ढलोयखेत्तलोए णं भंते! कइविहे पण्णत्ते?
उ गोयमा! पण्णरसविहे पण्णत्ते,
तं जहा—सोहम्मकप्पउड्ढलोयखेत्तलोए जाव अच्चुयउड्ढलोयखेत्तलोए।
गेवेज्जविमाणउड्ढलोयखेत्त लोए अणुत्तरविमाणउड्ढलोयखेत्तलोए
इसिपब्भारपुढविउड्ढलोयखेत्तलोए। —वियाः स ११, उ १०, सु २६

१ प कहि णं भंते! लोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते?
उ गोयमा! इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए ओवासंतरस्स असंखेज्जइभागं ओगाहित्ता एत्थ णं लोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते।
प कहि णं भंते! अहेलोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते?
उ गोयमा! चउत्थीए पंकप्पभाए पुढवीए ओवासंतरस्स साइरेगं अद्धं ओगाहित्ता, एत्थ णं अहेलोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते।
प कहि णं भंते! उड्ढलोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते?
उ गोयमा! उप्पिं सणंकुमार-माहिंदाणं कप्पाणं हेट्ठिं बंभलोए कप्पे रिट्ठे विमाणपत्थडे, एत्थ णं उड्ढलोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते।
प कहि णं भंते! तिरियलोगस्स आयाममज्झे पण्णत्ते?
उ गोयमा! जम्बुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स बहुमज्झदेसभाए इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए उवरिमहेट्ठिल्लेसु खुड्डगपयरेसु, एत्थ णं तिरियलोयमज्झे अट्ठपएसिए रुयए पण्णत्ते, जओ णं इमाओ दस दिसाओ पवहंति,
तं जहा-पुरत्थिमा पुरत्थिमदाहिणा एवं जहा दसमसते जाव नामधेज्ज त्ति।
—वियाः स १३, उ ४, सु १० १५

२ अत्थि लोए, णत्थि लोए, धुवे लोए, अधुवे लोए, सादिए लोए, अणादिए लोए, सपज्जवसिए लोए, अपज्जवसिए लोए, सुकडे ति वा दुक्कडे ति वा कल्लाणे ति वा पावए ति वा साधू ति वा असाधू ति वा सिद्धी ति वा असिद्धी ति वा निरए ति वा अनिरए ति वा।
—आचा श्रु १, अ ८, उ १, सु २००

सक्रियता की समयमर्यादा निश्चित करने का एक मात्र आधार काल-द्रव्य है। सामान्यतः जगत में "काल" नामक कोई स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है तथापि उपर्युक्त जड़ और चेतन पदार्थ के सम्बन्ध में अत्यन्त उपकारक होने से शास्त्रकारों ने इसको औपचारिक द्रव्य भी कहा है। काल का अर्थ यहाँ समय (सैकण्ड, मिनिट, घण्टे, दिन पक्ष, मास और वर्ष आदि) का सूचक है। इस समय को यदि कोई भी निश्चित कर देने वाले साधन हैं, तो वे हैं "सूर्य-चन्द्र"।

अनन्तज्ञानी तीर्थंकर परमात्मा ने सूर्य-चन्द्र दोनों ही असंख्य कहे हैं और इनमें परस्पर तनिक भी न्यूनाधिकता नहीं है। वस्तुतः ये चार प्रकार के देवों में "ज्योतिषी देव" हैं। इनके विमानों में जटित विशिष्ट रत्नों के प्रकाश से जगत् के सब पदार्थ प्रकाशित होते हैं। सूर्यविमान के रत्नों में वर्तमान एकेन्द्रिय जीवों को आतप नामकर्म से उष्ण प्रकाश का अनुभव होता है और चन्द्र विमान के रत्नों में वर्तमान एकेन्द्रिय जीवों को उद्योत नामकर्म से शीत प्रकाश का अनुभव होता है।

असंख्य सूर्य ज्योतिषी-निकाय के इन्द्र हैं और इन असंख्य सूर्य इन्द्रों के रहने के विमान भिन्न-भिन्न होते हैं। उसी प्रकार चन्द्रों के भी विमान भिन्न भिन्न हैं। सूर्य का प्रत्येक विमान पूर्वदिशा में ४००० सिंह रूप, दक्षिण में ४००० हस्ति रूप, पश्चिम में ४००० वृषभ रूप तथा उत्तर में ४००० अश्व रूप इस प्रकार कुल १६००० आभियोगिक (सेवकादि) देव इन विमानों का वहन करते हैं। सूर्य के विमान पृथ्वी से ८०० योजन ऊँचे हैं तथा वे शाश्वत हैं। शाश्वत पदार्थों का १ योजन ३६०० मील जितना होता है। जम्बूद्वीप और उसके बाद वाले असंख्य द्वीप समुद्रों में सूर्य-चन्द्र सदा हर समय प्रकाश फैला रहे हैं। यथा—

| | | | |
|---|---|---|---|
| जम्बूद्वीप में | २ सूर्य | — | २ चन्द्र |
| लवणसमुद्र में | ४ सूर्य | — | ४ चन्द्र |
| धातकीखण्ड में | १२ सूर्य | — | १२ चन्द्र |
| कालोदधिसमुद्र में | ४२ सूर्य | — | ४२ चन्द्र |
| अर्ध पुष्करद्वीप में | ७२ सूर्य | — | ७२ चन्द्र |
| | १३२ सूर्य | — | १३२ चन्द्र |

इन सूर्य-चन्द्रों के सम्बन्ध में अन्य ज्ञातव्य इस प्रकार है—

**मनुष्यलोक के सूर्य-चन्द्र**

१ अस्थिर (परिभ्रमणशील)
२ इनके विमान की पीठिका अर्ध कोष्ठकाकार
३ चन्द्र विमान ५६/६१ योजन (लम्बाई-चौड़ाई)
४ चन्द्र विमान की ऊँचाई २८/६१ योजन
५ सूर्य विमान ४८/६१ योजन (लम्बाई चौड़ाई)
६ सूर्य विमान की ऊँचाई २४/६१ योजन।

**मनुष्यलोक से बाहर के सूर्य-चन्द्र**

१ स्थिर (परिभ्रमणरहित)

२ चतुरस्र इष्टकाकार
३ चन्द्र विमान ५६/६१ योजन (लम्बाई चौड़ाई)
४ चन्द्र विमान की ऊँचाई २८/६१ योजन
५ सूर्य विमान ४८/६१ योजन (लम्बाई-चौड़ाई)
६ सूर्य विमान की ऊँचाई २४/६१ योजन।

जम्बूद्वीप में एक चन्द्र, एक सूर्य ४८ घण्टे में प्रत्येक मण्डल को पूर्ण करता है। जम्बूद्वीप में एक सूर्य दक्षिणदिशा में भरतक्षेत्र में होता है तब दूसरा सूर्य उत्तरदिशा में—ऐरवत क्षेत्र में रहता है। उसी समय एक चन्द्र पूर्व महाविदेह में होता है तब दूसरा चन्द्र पश्चिम महाविदेह में रहता है। जहाँ सूर्य होता है वहाँ दिन और जहाँ चन्द्र होता है वहाँ रात्रि होती है। अतः प्रत्येक क्षेत्र में जो सूर्य-चन्द्र आज दिखाई देते हैं, वे दूसरे दिन नहीं दिखाई देते। इस प्रकार सूर्य चन्द्र का परिभ्रमण सतत चालू है। अढाई द्वीपवर्ती सभी सूर्य-चन्द्र द्वीपवर्ती मेरुपर्वत के चारों ओर सतत परिभ्रमण कर रहे हैं। इस प्रकार कुल १३२ सूर्य-चन्द्र अढाई द्वीपों में मध्यस्थ मेरु की परिक्रमा कर रहे हैं, वे भी विभाग में विभक्त ६६-६६ संख्या में रहते हैं और इनकी पंक्ति सदा एक साथ ही परिक्रमा करती है। सूर्य परिभ्रमण करते हुए जैसे-जैसे आगे बढ़ता है वैसे उस क्षेत्र में सूर्योदय कहलाता है और वह गति करता हुआ पिछले क्षेत्र में अन्तिम दिखाई देता है तब सूर्यास्त कहलाता है।

वस्तुतः जैन आगमों में वर्णित सूर्य-चन्द्रादि ज्योतिष्क देवों की विचारणा इतनी महत्त्वपूर्ण एवं सूक्ष्मता से परिपूर्ण है कि उसका वर्णन करना यहाँ सम्भव नहीं है। भगवतीसूत्र, जीवाभिगम, सूर्य-प्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति, ज्योतिष्करण्डक, क्षेत्रलोकप्रकाश, बृहत्संग्रहणी, क्षेत्रसमास (लघु एवं बृहत्) तथा त्रिलोकसारादि में यह विषय विस्तार से समझाया गया है।

इतना ही नहीं, अन्य धर्मों के प्रमुख ग्रन्थों में भी सूर्य की सर्वोपरि सत्ता को बहुत ही आदर के साथ सराहा गया है। वेदों में सूर्य को "प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः, विभ्राट्, बृहत्, विश्वस्य दृशे सूर्यम्, सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च" और "आकृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च। हिरण्ययेन सविता रथेन देवो याति भुवनानि पश्यन्" इत्यादि अनेक मन्त्रों में विविधरूप से व्यक्त किया है। सर्वाराध्य गायत्री मन्त्र में भी सवितृ देवता की ही महिमा और प्रार्थना है। सूर्य के वैज्ञानिक दृष्टिकोण से भी अनेक विवेचन वैदिक मन्त्रों में अभिव्यक्त हैं, जिनके भाष्यों में आचार्यों ने सूक्ष्मातिसूक्ष्म परीक्षणात्मक प्रयोगों के निर्देश भी दिये हैं।

सूर्य सप्ताश्वरथ में स्थित होकर जगत् को प्रकाशित करता है। ऋग्वेद में "सप्त युञ्जन्ति रथमेकचक्रं" कहते हुए जगत् को सप्तवर्गी ही बतलाया है। ये सात वर्ग—पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, दिक् और काल हैं। और परिवार के नौ सदस्य नवग्रह हैं। सूर्य आदि ग्रहों के बिम्बों का व्यास, गति, युति, ग्रहण आदि के वर्णन पुराणों तथा ज्योतिष के ग्रन्थों में व्यापकरूप से प्राप्त हैं। "वृद्ध गर्गसंहिता" में "महासलिलाध्याय" के उत्तरार्ध में "ग्रहकोषाध्याय, नक्षत्रकर्मगुणाध्याय" आदि में वैज्ञानिक विषयों का विस्तृत वर्णन भी दर्शनीय है। इस प्रकार सूर्य की अखण्ड सत्ता सनातन धर्मग्रन्थों में भी विस्तार से स्वीकृत है।

ऐसी ही सूर्य की सार्वत्रिक महिमा का वैज्ञानिक दृष्टि से समन्वित चिन्तन-प्रधान असाधारण विवेचना के द्वारा व्यक्त करने वाला एक महान् ग्रन्थ 'सूर्य-प्रज्ञप्ति' है। जिसका परिचय इस प्रकार है—

७ सूर्य प्रज्ञप्ति का आगम साहित्य में स्थान

जैन आगम साहित्य प्राचीनतम वर्गीकरण के अनुसार 'पूर्व' और 'अंग' के रूप में वर्गीकृत हुआ था जिसे श्रमण भगवान् महावीर से पूर्ववर्ती बतलाया है। इसके पश्चात् 'पूर्वश्रुत' को सरल रूप में ग्रथित कर उसका 'दृष्टिवाद'

...लित करने से आचारादि ग्यारह अगो को 'द्वादशागी' कहा गया। आचाराग आदि के प्ररूपक महावीर की श्रुतराशि 'चौदह पूर्व' अथवा 'दृष्टिवाद' के नाम से पहचानी जाती थी। इसका वर्गीकरण 'अगप्रविष्ट' और 'अगबाह्य' ऐसे दो भागो मे किया गया। इनमे प्रथम 'गणधर द्वारा सूत्र मे निर्मित' और द्वितीय 'स्थविरकृत' समाविष्ट हैं। इनके अतिरिक्त एक और सूक्ष्म विवेचन करते हुए नन्दीसूत्र मे "आवश्यक, आवश्यक-व्यतिरिक्त, कालिक और उत्कालिक" रूप मे आगम की सम्पूर्ण शाखाओ का परिचय दिया है। इनके अतिरिक्त दिगम्बर मान्यता के अनुसार "अगप्रविष्ट" आगमों का एक वर्गीकरण दृष्टिवाद के १ परिकर्म, २ सूत्र, ३ प्रथमानुयोग, ४ पूर्वगत एव ५ चूलिका के रूप मे हुआ है। श्री आर्यरक्षित ने आगमो को अनुयोगो के अनुसार चार भागों मे विभाजित किया जिनके "१ चरण-करणानुयोग, २ धर्मकथानुयोग, ३ गणितानुयोग तथा ४ द्रव्यानुयोग" ये नाम दिये हैं। इन्ही ने व्याख्याक्रम की दृष्टि से १ अपृथक्त्वानुयोग और २ पृथक्त्वानुयोग के रूप मे आगमो के दो रूप भी बतलाये। इन सबके अतिरिक्त नन्दीसूत्र की चूर्णि मे एक दृष्टि और उद्घाटित हुई जिसमे द्वादशागी को "श्रुत पुरुष" के अगो की सज्ञा से अभिहित किया गया। साथ ही द्वादश उपागो का भी विनियोग हुआ और प्रत्येक अग के साथ एक एक उपाग (अगों मे कहे गये अर्थों का स्पष्ट बोध कराने वाले सूत्र) भी निर्धारित हुए।

इन और ऐसे ही अन्य भेदो मे श्रुतस्थविर-विरचित "सूर्य प्रज्ञप्ति" सूत्र क्रमश अग, दृष्टिवाद, अगबाह्य, आवश्यक व्यतिरिक्त में उत्कालिक, दृष्टिवाद का प्रथम भेद परिकर्म गणितानुयोग, पृथक्त्वानुयोग और श्रुतपुरुष के ज्ञाताधर्मकथाग के उपाग में अपना स्थान रखती है। बत्तीस आगमो के क्रम मे यह उपागगत २२वीं सख्या पर है। कुछ ग्रन्थो मे इसे पाचवा और कहीं छठा उपाग बतलाया गया है।

## ८ सूर्य प्रज्ञप्ति का स्वरूपात्मक परिचय

जैन आगम वाङ्मय मे "सूर्य और ज्योतिष्कचक्र" का व्यवस्थित दिग्दर्शन कराने वाला यह उपाग ग्रन्थ मुख्यत ज्ञान एव विज्ञान की सश्लिष्ट पद्धति से विचारों को व्यक्त करता है। गणित और ज्योतिष की महत्त्वपूर्ण विवेचना इसमे अपना विशिष्ट स्थान रखती है। इसकी रचना मे १०८ गद्य-सूत्र और १०३ पद्य-गाथाएँ प्रयुक्त हैं। इसमें एक अध्ययन, २० प्राभृत और उपलब्ध मूलपाठ २२०० श्लोक परिमाण है।

"सूर्य प्रज्ञप्ति" अति प्राचीन ग्रन्थ है, क्योंकि इसका उल्लेख श्वेताम्बर, दिगम्बर और स्थानकवासी—तीनो में मान्य रहा है। इसी दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि इसकी स्थिति तीनो के विभाजन से पूर्व थी। इसका समय विक्रम पूर्व का होना चाहिए।

विषय विस्तार की दृष्टि से इसके २० प्राभृतों मे खगोलशास्त्र की जितनी सूक्ष्म विचारणाएँ प्रस्तुत हुई हैं, उतनी अन्यत्र कहीं एक साथ प्रस्तुत नहीं हुई हैं। इसका उपक्रम मिथिला नगरी मे जितशत्रु के राज्य मे नगर के बाहर मणिभद्र चैत्य मे वर्धमान महावीर के पधारने पर, धर्मोपदेश के पश्चात् गणधर गौतम की जिज्ञासा के समाधान हेतु हुआ है। इसमे—"मण्डलगतिसख्या, सूर्य का तिर्यक् परिभ्रमण, प्रकाश्य क्षेत्र परिमाण, प्रकाश सस्थान, लेश्या प्रतिघात, ओज सस्थिति, सूर्यावरक उदयसस्थिति, पौरुषी छायाप्रमाण, योगस्वरूप, सवत्सरो के आदि और अन्त, सवत्सर के भेद, चन्द्र की वृद्धि अपवृद्धि, ज्योत्स्नाप्रमाण, शीघ्रगति निर्णय, ज्योत्स्ना लक्षण, च्यवन और उपपात, चन्द्र सूर्य आदि की ऊँचाई, उनका परिमाण एवं चन्द्रादि के अनुभाव आदि" विषयों की विस्तृत चर्चा है। अत यह ग्रन्थ खगोलशास्त्र के चिन्तको के लिये पर्याप्त उपयोगी तथ्य उपस्थापित करता है।

उपाचार्य श्री देवेन्द्रमुनि शास्त्री ने अपने महनीय ग्रन्थ "जैन आगम साहित्य मनन और मीमासा" में सूर्यप्रज्ञप्ति का विस्तृत परिचय देते हुए लिखा है। साराश इस प्रकार है—

प्रथम प्राभृत में—"दिन व रात्रि में ३० मुहूर्त, नक्षत्रमास, सूर्यमास, चन्द्रमास और ऋतुमास में मुहूर्तों की वृद्धि, प्रथम से अन्तिम और अन्तिम से प्रथम मण्डल पर्यन्त सूर्य की गति के काल का प्रतिपादन एवं अन्तिम मंडल में सूर्य की एक बार तथा शेष मण्डलों में सूर्य की दो बार गति होना, आदित्य संवत्सर में दक्षिणायन और उत्तरायन में अहोरात्र के जघन्य तथा उत्कृष्ट मुहूर्त एवं अहोरात्र के मुहूर्तों की हानिवृद्धि के कारण भरत और ऐरावत क्षेत्र के सूर्य का उद्योत क्षेत्र, आदित्यसंवत्सर में दोनों अयनों में प्रथम से अन्तिम और अन्तिम से प्रथम पर्यन्त एक सूर्य की गति का अन्तर, अन्तर के सम्बन्ध में छह अन्य मान्यताएँ, सूर्य द्वारा द्वीपसमुद्रों के अवगाहन सम्बन्ध में एक अहोरात्र में सूर्य के परिभ्रमण का परिमाण एवं मण्डलों की रचना तथा विस्तार वर्णित हैं।"

द्वितीय प्राभृत में—"सूर्य के उदय और अस्त का वर्णन करके अन्यतीर्थिकों के मतों का उल्लेख किया है, जिसमें—

१ सूर्य का पूर्वदिशा में उदित होकर आकाश में चला जाना,

२ सूर्य को गोलाकार किरणों का समूह बतलाकर सन्ध्या में नष्ट होना,

३ सूर्य को देवता बतलाकर उसका स्वभाव से उदयास्त होना

४ सूर्य के देव होने से उसकी सनातन स्थिति रहना,

५ प्रातः पूर्वदिशा में उदित होकर सायं पश्चिम में पहुँचना तथा वहाँ से अधोलोक को प्रकाशित करते हुए नीचे की ओर लौट जाना आदि प्रमुख हैं। अन्त में 'सूर्य के एक मण्डल से दूसरे मण्डल में गमन का और वह एक मुहूर्त में कितने क्षेत्र में परिभ्रमण करता है? इसका विचार व्यक्त करते हुए स्वमत का भी प्रतिपादन हुआ है। अन्यधर्मावलम्बी पृथ्वी का आकार गोल मानते हैं किन्तु जैनधर्म की मान्यता उससे भिन्न है, यह भी इससे संकेतित है।"

तृतीय प्राभृत में—चन्द्र, सूर्य द्वारा प्रकाशित किये जाने वाले द्वीप एवं समुद्रों का वर्णन है। इसी प्रसंग में बारह मतान्तरों का भी निर्देश हुआ है।

चतुर्थ प्राभृत में—चन्द्र और सूर्य के १ विमान संस्थान तथा २ प्रकाशित क्षेत्र के संस्थान और उनके सम्बन्ध में १६ मतान्तरों का उल्लेख है। यहीं स्वमत से प्रत्येक मण्डल में उद्योत तथा ताप क्षेत्र का संस्थान बतलाकर अन्धकार के क्षेत्र का निरूपण किया गया है। सूर्य के ऊर्ध्व, अधः एवं तिर्यक् ताप-क्षेत्र के परिमाण भी यहीं वर्णित है।

पांचवें प्राभृत में—सूर्य की लेश्याओं का वर्णन है।

छठे प्राभृत में—सूर्य का ओज वर्णित है अर्थात् सूर्य सदा एक रूप में अवस्थित रहता है अथवा प्रतिक्षण परिवर्तित होता रहता है? इस सम्बन्ध में २५ प्रतिपत्तियाँ हैं। जम्बूद्वीप में प्रतिवर्ष केवल ३० मुहूर्त तक सूर्य अवस्थित रहता है तथा शेष समय में अनवस्थित रहता है। क्योंकि प्रत्येक मण्डल पर एक सूर्य ३० मुहूर्त रहता है। इसमें जिस-जिस मण्डल पर वह रहता है, उस दृष्टि से वह अवस्थित है और दूसरे मण्डल की दृष्टि से वह अनवस्थित है, यह स्पष्ट किया है।

सातवें प्राभृत में—सूर्य अपने प्रकाश से मेरुपर्वतादि को और अन्य प्रदेशों को प्रकाशित करता है, यह बतलाया है।

आठवें प्राभृत में—जो सूर्य पूर्व दक्षिण में उदित होता है, वह मेरु के दक्षिण में स्थित भरतादि क्षेत्रों को प्रकाशित करता है और जो मेरु के पश्चिम-उत्तर में उदित होता है, वह मेरु के उत्तर में स्थित ऐरावतादि क्षेत्रों

को प्रकाशित किया है। इस प्रकार दो सूर्यों की सत्ता प्रतिपादित हुई है और इसी से दिन-रात्रि की व्यवस्था स्पष्ट की गई है। साथ ही भिन्न-भिन्न क्षेत्रों की अपेक्षा उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी काल का कथन भी इसी प्राभृत में वर्णित है।

**नौवें प्राभृत में**—पौरुषी छाया का प्रमाण बतलाते हुए सूर्य के उदयास्त के समय ५९ पुरुष-प्रमाण छाया होती है यह बतलाया है और इस सम्बन्ध में अनेक मत-मतान्तरों का उल्लेख करते हुए स्वमतानुसार पौरुषी-छाया के सम्बन्ध में स्थापना की है।

**दसवें प्राभृत में**—नक्षत्रों में आवलिका क्रम, मुहूर्त की संख्या, पूर्व पश्चिम भाग तथा उभयभागों से चन्द्र के साथ योग करने वाले नक्षत्र, युगारम्भ में योग करने वाले नक्षत्रों का पूर्वादि विभाग, नक्षत्रों के कुल उपकुल तथा कुलोपकुल, १२ पूर्णिमा और अमावस्याओं में नक्षत्रों के योग, समान नक्षत्रों के योग वाली पूर्णिमा तथा अमावस्या, नक्षत्रों के संस्थान, उनके तारे, वर्षा, हेमन्त और ग्रीष्म ऋतुओं में मासक्रम के नक्षत्रों का योग तथा पौरुषी प्रमाण, दक्षिण-उत्तर एवं उभयभाग से चन्द्र के साथ योग करने वाले नक्षत्र, नक्षत्र रहित चन्द्रमण्डल, सूर्यरहित चन्द्रमण्डल, नक्षत्रों के देवता, ३० मुहूर्तों के नाम, १५ दिन, रात्रि और तिथियों के नाम, नक्षत्रों के गोत्र, नक्षत्रों में भोजन का विधान, एक युग में चन्द्र व सूर्य के साथ नक्षत्रों का योग, एक संवत्सर के महीने और उनके लौकिक तथा लोकोत्तर नाम, पाँच प्रकार के संवत्सर, उनके ५-५ भेद और अन्तिम शनैश्चर-संवत्सर के २८ भेद, दो चन्द्र, नक्षत्रों के द्वार, दो सूर्य और उनके साथ योग करने वाले नक्षत्रों के मुहूर्त परिमाण, नक्षत्रों की सीमा तथा विष्कम्भ आदि का प्रतिपादन विस्तार के साथ इसके २२ उप-अध्यायों में हुआ है।

**ग्यारहवें प्राभृत में**—संवत्सरों के आदि, अन्त और नक्षत्रों के योग का वर्णन है।

**बारहवें प्राभृत में**—नक्षत्र, चन्द्र, ऋतु, आदित्य और अभिवर्धित ५ संवत्सरों का वर्णन, छह ऋतुओं का प्रमाण, ६-६ क्षयाधिक तिथियाँ, एक युग में सूर्य और चन्द्र की आवृत्तियाँ और उस समय नक्षत्रों के योग और योगकाल आदि का वर्णन है।

**तेरहवें प्राभृत में**—कृष्ण और शुक्ल पक्ष में चन्द्र की हानि-वृद्धि, ६२ पूर्णिमा तथा ६२ अमावस्याओं में चन्द्र-सूर्यों के साथ राहु का योग, प्रत्येक अयन में चन्द्र की मण्डल-गति आदि का वर्णन किया गया है।

**चौदहवें प्राभृत में**—कृष्ण और शुक्ल पक्ष की ज्योत्स्ना और अन्धकार का प्रमाण वर्णित है।

**पन्द्रहवें प्राभृत में**—चन्द्रादि ज्योतिष्क देवों की एक मुहूर्त की गति है, यह बतलाकर नक्षत्रमास में चन्द्र, सूर्य, ग्रहादि की मण्डल गति और ऋतुमास तथा आदित्यमास में भी मण्डल गति का निरूपण किया है।

**सोलहवें प्राभृत में**—चन्द्रिका, आतप और अन्धकार के पर्यायों का वर्णन है।

**सत्रहवें प्राभृत में**—सूर्य के च्यवन तथा उपपात के सम्बन्ध में अन्य २५ मत-मतान्तरों का उल्लेख करने के पश्चात् स्वमत का संस्थापन किया है।

**अठारहवें प्राभृत में**—भूमि से सूर्य-चन्द्रादि की ऊँचाई का परिमाण बताते हुए अन्य २५ मत-मतान्तरों का उल्लेख करके स्वमत का प्रतिपादन किया है। चन्द्र-सूर्य के विमानों के नीचे ऊपर तथा सम विभाग में ताराओं के विमान होने के कारण एक चन्द्र का ग्रह, नक्षत्र और ताराओं का परिवार, मेरुपर्वत से ज्योतिष्चक्र का अन्तर, जम्बूद्वीप में सर्व बाह्य-आभ्यन्तर, ऊपर-नीचे चलने वाले नक्षत्र, चन्द्र-सूर्यादि के संस्थान, आयाम, विष्कम्भ और

प्रथम प्राभृत में—"दिन व रात्रि में ३० मुहूर्त, नक्षत्रमास, सूर्यमास, चन्द्रमास और ऋतुमास के मुहूर्तों की वृद्धि, प्रथम से अन्तिम और अन्तिम से प्रथम मण्डल पर्यन्त सूर्य की गति के काल का प्रतिपादन एवं अन्तिम मडल में सूर्य की एक बार तथा शेष मण्डलों में सूर्य की दो बार गति होना, आदित्य संवत्सर के दक्षिणायन और उत्तरायन में अहोरात्र के जघन्य तथा उत्कृष्ट मुहूर्त एवं अहोरात्र के मुहूर्तों की हानिवृद्धि के कारण भरत और एरावत क्षेत्र के सूर्य का उद्योत क्षेत्र, आदित्यसंवत्सर के दोनों अयनों में प्रथम से अन्तिम और अन्तिम से प्रथम पर्यन्त एक सूर्य की गति का अन्तर, अन्तर के सम्बन्ध में छह अन्य मान्यताएँ, सूर्य द्वारा द्वीपसमुद्रों के अवगाहन सम्बन्ध में एक अहोरात्र में सूर्य के परिभ्रमण का परिमाण एवं मण्डलों की रचना तथा विस्तार वर्णित है।"

द्वितीय प्राभृत में—"सूर्य के उदय और अस्त का वर्णन करके अन्यतीर्थिकों के मतों का उल्लेख किया है, जिसमें—

१ सूर्य का पूर्वदिशा में उदित होकर आकाश में चला जाना,
२ सूर्य को गोलाकार किरणों का समूह बतलाकर सन्ध्या में नष्ट होना,
३ सूर्य को देवता बतलाकर उसका स्वभाव में उदयास्त होना,
४ सूर्य के देव होने से उसकी सनातन स्थिति रहना,

५ प्रात पूर्वदिशा में उदित होकर सांय पश्चिम में पहुँचना तथा वहाँ से अधोलोक को प्रकाशित करते हुए नीचे की ओर लौट जाना आदि प्रमुख हैं। अन्त में "सूर्य के एक मण्डल से दूसरे मण्डल में गमन का और वह एक मुहूर्त में कितने क्षेत्र में परिभ्रमण करता है? इसका विचार व्यक्त करते हुए स्वमत का भी प्रतिपादन हुआ है। अन्यधर्मावलम्बी पृथ्वी का आकार गोल मानते हैं किन्तु जैनधर्म की मान्यता उससे भिन्न है, यह भी इसमें संकेतित है।"

तृतीय प्राभृत में—चन्द्र, सूर्य द्वारा प्रकाशित किये जाने वाले द्वीप एवं समुद्रों का वर्णन है। इसी प्रसंग में बारह मतान्तरों का भी निर्देश हुआ है।

चतुर्थ प्राभृत में—चन्द्र और सूर्य के १ विमान संस्थान तथा २ प्रकाशित क्षेत्र के संस्थान और उनके सम्बन्ध में १६ मतान्तरों का उल्लेख है। यहीं स्वमत से प्रत्येक मण्डल में उद्योत तथा ताप क्षेत्र का संस्थान बतलाकर अन्धकार के क्षेत्र का निरूपण किया गया है। सूर्य के ऊर्ध्व, अधः एवं तिर्यक् ताप-क्षेत्र के परिमाण भी यहीं वर्णित है।

पाँचवें प्राभृत में—सूर्य की लेश्याओं का वर्णन है।

छठे प्राभृत में—सूर्य का ओज वर्णित है अर्थात् सूर्य सदा एक रूप में अवस्थित रहता है अथवा प्रतिक्षण परिवर्तित होता रहता है? इस सम्बन्ध में २५ प्रतिपत्तियाँ हैं। जैनदृष्टि से व्यक्त किया है कि जम्बूद्वीप में प्रतिवर्ष केवल ३० मुहूर्त तक सूर्य अवस्थित रहता है तथा शेष समय में अनवस्थित रहता है। क्योंकि प्रत्येक मण्डल पर एक सूर्य ३० मुहूर्त रहता है। इसमें जिस जिस मण्डल पर वह रहता है, उस दृष्टि से वह अवस्थित है और दूसरे मण्डल की दृष्टि से वह अनवस्थित है, यह स्पष्ट किया है।

सातवें प्राभृत में—सूर्य अपने प्रकाश से मेरुपर्वतादि को और अन्य प्रदेशों को प्रकाशित करता है, यह बतलाया है।

आठवें प्राभृत में—जो सूर्य पूर्व-दक्षिण में उदित होता है, वह मेरु के दक्षिण में स्थित भरतादि क्षेत्रों को प्रकाशित करता है और जो मेरु के पश्चिम-उत्तर में उदित होता है, वह मेरु के उत्तर में स्थित एरावतादि क्षेत्रों

को प्रकाशित किया है। इस प्रकार दो सूर्यों की सत्ता प्रतिपादित हुई है और इसी से दिन-रात्रि की व्यवस्था स्पष्ट की गई है। साथ ही भिन्न-भिन्न क्षेत्रो की अपेक्षा उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी काल का कथन भी इसी प्राभृत मे वर्णित है।

नौवें प्राभृत मे—पौरुषी छाया का प्रमाण बतलाते हुए सूर्य के उदयास्त के समय ५९ पुरुष-प्रमाण छाया होती है, यह बतलाया है और इस सम्बन्ध में अनेक मत-मतान्तरों का उल्लेख करते हुए स्वमतानुसार पौरुषी-छाया के सम्बन्ध मे स्थापना की है।

दसवें प्राभृत मे—नक्षत्रों मे आवलिका क्रम, मुहूर्त की संख्या, पूर्व-पश्चिम भाग तथा उभयभागो से चन्द्र के साथ योग करने वाले नक्षत्र, युगारम्भ में योग करने वाले नक्षत्रो का पूर्वादि विभाग, नक्षत्रो के कुल, उपकुल तथा कुलोपकुल १२ पूर्णिमा और अमावस्याओं में नक्षत्रो के योग, समान नक्षत्रो के योग वाली पूर्णिमा तथा अमावस्या, नक्षत्रों के संस्थान, उनके तारे, वर्षा, हेमन्त और ग्रीष्म ऋतुओं म मासक्रम के नक्षत्रो का योग तथा पौरुषी प्रमाण, दक्षिण-उत्तर एव उभयभाग से चन्द्र के साथ योग करने वाले नक्षत्र, नक्षत्र रहित चन्द्रमण्डल, सूर्यरहित चन्द्रमण्डल, नक्षत्रो के देवता, ३० मुहूर्तों के नाम, १५ दिन, रात्रि और तिथियो के नाम, नक्षत्रो के गोत्र, नक्षत्रो मे भोजन का विधान, एक युग मे चन्द्र व सूर्य के साथ नक्षत्रो का योग, एक संवत्सर के महीने और उनके लौकिक तथा लोकोत्तर नाम, पाँच प्रकार के संवत्सर, उनके ५-५ भेद और अन्तिम शनैश्चर-संवत्सर के २८ भेद, दो चन्द्र, नक्षत्रो के द्वार, दो सूर्य और उनके साथ योग करने वाले नक्षत्रो के मुहूर्त परिमाण, नक्षत्रो की सीमा तथा विष्कम्भ आदि का प्रतिपादन विस्तार के साथ इसके २२ उप अध्यायों मे हुआ है।

ग्यारहवें प्राभृत मे—संवत्सरों के आदि, अन्त और नक्षत्रों के योग का वर्णन है।

बारहवें प्राभृत मे—नक्षत्र, चन्द्र, ऋतु, आदित्य और अभिवर्धित ५ संवत्सरो का वर्णन, छह ऋतुओं का प्रमाण ६-६ क्षयाधिक तिथियाँ, एक युग मे सूर्य और चन्द्र की आवृत्तियाँ और उस समय नक्षत्रो के योग और योगकाल आदि का वर्णन है।

तेरहवें प्राभृत मे—कृष्ण और शुक्ल पक्ष म चन्द्र की हानि-वृद्धि, ६२ पूर्णिमा तथा ६२ अमावस्याओं मे चन्द्र-सूर्यों के साथ राहु का योग, प्रत्येक अयन मे चन्द्र की मण्डल-गति आदि का वर्णन किया गया है।

चौदहवें प्राभृत मे—कृष्ण और शुक्ल पक्ष की ज्योत्स्ना और अन्धकार का प्रमाण वर्णित है।

पन्द्रहवें प्राभृत मे—चन्द्रादि ज्योतिष्क देवो की एक मुहूर्त की गति है, यह बतलाकर नक्षत्रमास मे चन्द्र सूर्य ग्रहादि की मण्डल गति और ऋतुमास तथा आदित्यमास में भी मण्डल गति का निरूपण किया है।

सोलहवें प्राभृत मे—चन्द्रिका, आतप और अन्धकार के पर्यायो का वर्णन है।

सत्रहवें प्राभृत मे—सूर्य के च्यवन तथा उपपात के सम्बन्ध मे अन्य २५ मत-मतान्तरों का उल्लेख करने के पश्चात् स्वमत का संस्थापन किया है।

अठारहवें प्राभृत मे—भूमि से सूर्य-चन्द्रादि की ऊँचाई का परिमाण बताते हुए अन्य २५ मत-मतान्तरो का उल्लेख करके स्वमत का प्रतिपादन किया है। चन्द्र-सूर्य के विमानो के नीचे, ऊपर तथा सम विभाग में ताराओं के विमान होने के कारण एक चन्द्र का ग्रह, नक्षत्र और ताराओं का परिवार, मेरुपर्वत से ज्योतिष्कचक्र का अन्तर, जम्बूद्वीप मे सर्व बाह्य-आभ्यन्तर, ऊपर-नीचे चलने वाले नक्षत्र, चन्द्र-सूर्यादि के संस्थान, आयाम, विष्कम्भ और

बाहुल्य, उनको वहन करने वाले देवों की संख्या और उनके निवासक्रम से रूप, शीघ्र मन्द गति, अल्पबहुत्व, चन्द्र-सूर्य की अग्रमहिषियों का परिवार, विकुर्वणा, शक्ति एवं देव-देवियों की जघन्य उत्कृष्ट स्थिति आदि विषयों पर विस्तार से विचार हुआ है।

उन्नीसवें प्राभृत में—चन्द्र और सूर्य सम्पूर्ण लोक को प्रकाशित करते हैं अथवा लोक के एक विभाग को ? यह प्रश्न उठाकर इस सम्बन्ध में बारह मत-मतान्तरों का उल्लेख करते हुए स्वमत का निरूपण किया है। साथ ही लवणसमुद्र का आयाम, विष्कम्भ और चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र एवं ताराओं का वर्णन है। उसी प्रकार धातकीखण्ड का संस्थान, कालोदधिसमुद्र और पुष्करार्धद्वीप तथा मनुष्य क्षेत्र आदि का विवरण प्रस्तुत हुआ है। इसी प्राभृत में यह भी बतलाया गया है कि—इन्द्र के अभाव में व्यवस्था, इन्द्र का जघन्य और उत्कृष्ट विरहकाल, मनुष्य क्षेत्र के बाहर चन्द्र की उत्पत्ति और गति तथा अन्त में स्वयम्भूरमण समुद्र तक द्वीपसमुद्रों के आयाम, विष्कम्भ, परिधि आदि का वर्णन है।

बीसवें प्राभृत में—चन्द्रादि का स्वरूप, राहु का वर्णन, राहु के दो प्रकार तथा जघन्य-उत्कृष्ट काल का वर्णन है। यहीं चन्द्र को शशि और सूर्य को आदित्य कहने का कारण बतलाते हुए स्पष्ट किया है कि ज्योतिष्कों के इन्द्र—चन्द्र का मृग (शश) के चिह्नवाला 'मृगाङ्क-विमान' है और सूर्य समय, आवलिका आदि से लेकर अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी काल का आदि-कर्ता है। चन्द्र और सूर्य की अग्रमहिषियों और चन्द्र सूर्य के कामभोगों की मानवीय कामभोगों के साथ तुलना भी यहाँ प्रस्तुत हुई है तथा अन्त में ८८ ग्रहों के नाम बताये गये हैं। इन प्राभृतों का भी अन्य लघु प्राभृतों के रूप में विभाजन है।

उपर्युक्त विषयों के अवलोकन से सहज ही यह अनुमान किया जा सकता है कि सूर्य प्रज्ञप्ति के आयाम में न केवल सूर्य और उससे सम्बद्ध विषयों का ही इसमें विमर्श हुआ है, अपितु समग्र ज्योतिष्क-परिवार का प्रसंगानुसार सूक्ष्म एवं स्थूल विमर्श समाविष्ट हो गया है। इतना ही नहीं, यहाँ प्राचीन ज्योतिष-सम्बन्धी मूल मान्यताओं का भी सद्भाव आ गया है। इसमें चर्चित विषय अन्यान्य धर्मों के मान्य ग्रन्थों में चर्चित विषयों से भी कुछ अंशों में साम्य रखते हैं।

## ९ सूर्य प्रज्ञप्ति की निर्युक्ति एवं अन्य विवेचनाएँ

सूर्य-प्रज्ञप्ति के व्यापक विषय-विवेचन से प्रभावित होकर निर्युक्तिकार श्री भद्रबाहु ने दस आगमों पर निर्युक्तियों की रचना की थी, उनमें सूर्य-प्रज्ञप्ति भी थी। किन्तु दुर्भाग्य से अब वह अनुपलब्ध है। किन्तु आचार्य मलयगिरि की वृत्ति में इसका निर्देश हुआ है। उन्होंने वहाँ लिखा है—"भद्रबाहुसूरि कृत निर्युक्ति का नाश हो जाने से मैं केवल मूल सूत्र का ही व्याख्यान करूँगा।" इसके बीच के काल में भाष्य और चूर्णियाँ भी लिखी गईं किन्तु सूर्य प्रज्ञप्ति पर किसी ने लिखा हो, ऐसा कोई प्रमाण नहीं मिलता।

आचार्य मलयगिरि का स्थितिकाल १२वीं शती माना जाता है। इनके द्वारा लिखे गए ग्रन्थों में "सूर्यप्रज्ञप्त्युपाङ्ग टीका" ९५०० श्लोक प्रमाण उपलब्ध होती है। इसी का अपरनाम "सूर्यप्रज्ञप्तिवृत्ति" प्रसिद्ध है। आचार्य ने यहाँ प्रारम्भ में मिथिला नगरी, मणिभद्र चैत्य, जितशत्रु राजा, धारिणी देवी और भगवान् महावीर का साहित्यिक वर्णन किया है। तदनन्तर गणधर इन्द्रभूति गौतम का वर्णन है। यों सूर्यप्रज्ञप्ति के बीसों प्राभृतों का विवेचन मननीय है और उसमें यत्र-तत्र विशिष्ट चिन्तन, आलोचना एवं स्वमत-निरूपण को भी स्थान दिया है।

यद्यपि अधिकांश आचार्य, जिन्होंने आगम-ग्रन्थो पर भाष्य, नियुक्ति, चूर्णि या टीकाएँ लिखने मे पर्याप्त उदारता व्यक्त की है, परन्तु सूर्य-चन्द्र सम्बन्धी प्रज्ञप्तियो पर प्राय नही लिखा है। इसका एक कारण यह प्रतीत होता है कि सीधे अध्यात्म एव आचार उपासना जैसे विषयो के प्रति उनकी रुचि विशेष रही होगी। अथवा यह भी कहा जा सकता है कि इन प्रज्ञप्तियो के विषय विज्ञान के अतिनिकट होने से क्लिष्ट जानकर छोड दिये हो।

उत्तरकाल मे कुछ आचार्यों ने इस कमी को समझा और पुन इस पर टीका लिखने का उपक्रम किया। इनमें स्थानकवासी आचार्य मुनि धर्मसिहजी (१८वी शती) ने "सूर्य प्रज्ञप्ति के यन्त्र" निर्मित किये और इसी परम्परा के अन्य आचार्य श्री घासीलालजी महाराज ने ३२ आगमो पर जो सस्कृत भाषा मे टीकाएँ लिखी हैं उनमे सूर्य-प्रज्ञप्ति पर "प्रमेयबोधिनी" /सूर्य प्रज्ञप्ति-प्रकाशिका नामक टीका/व्याख्या महत्त्वपूर्ण है। इसमे आचार्य श्री ने मूलसूत्र की सस्कृत छाया और सस्कृत व्याख्या की है। इसका हिन्दी और गुजराती भाषा मे अनुवाद दो भागो मे प्रकाशित भी हुआ है, जिसका नियोजन पण्डित मुनि श्री कन्हैयालालजी ने किया है। हिन्दी और गुजराती अनुवादकर्ताओ का नामोल्लेख नही हुआ है। आचार्य श्री अमोलकऋषिजी ने भी प्रज्ञप्ति का हिन्दी अनुवाद किया है इसका प्रकाशन हैदराबाद मे हुआ है तथा और भी कुछ विद्वान् आचार्यों ने इस पर विवेचन किये हैं।

सूर्य-प्रज्ञप्ति के सम्बन्ध मे देश-विदेश के विचारक मनीषियो ने भी बहुत से अभिमत भिन्न-भिन्न लेखो मे व्यक्त किये हैं। भारतीय ज्योतिष के क्षेत्र मे बहुमान्य वराहमिहिर[1] नियुक्तिकार भद्रबाहु के भ्राता थे, उन्होंने अपने ग्रन्थ "वराहसहिता" मे सूर्य-प्रज्ञप्ति के कतिपय विषयो को आधार बनाकर उन पर लिखा है। इसी प्रकार प्रसिद्ध ज्योतिर्विद भास्कर ने सूर्य-प्रज्ञप्ति की कुछ मान्यताओं को लेकर अपने खण्डनात्मक विचार व्यक्त किये हैं जो "सिद्धान्तशिरोमणि" ग्रन्थ मे द्रष्टव्य हैं। इसी प्रकार ब्रह्मगुप्त ने "स्फुट सिद्धान्त" ग्रन्थ मे भी खण्डन का आधार बनाया है। किन्तु इस युग में वदेशिक विद्वानो ने सूर्य-प्रज्ञप्ति के महत्त्व को स्वीकार करते हुए इस विज्ञान का ग्रन्थ माना है, डॉ. विन्टरनित्ज उनमे प्रथम हैं। डा. शुब्रिंग ने तो यहाँ तक कहा है कि "सूर्य प्रज्ञप्ति के अध्ययन के बिना भारतीय ज्योतिष के इतिहास को सही रूप से नहीं समझा जा सकता।" वेबर ने सन् १८६८ मे "उबेर डी सूर्य प्रज्ञप्ति" नामक निबन्ध प्रकाशित किया था। डॉ. सिबो ने "ऑन द सूर्य प्रज्ञप्ति" नामक अपने शोधपूर्ण लेख मे ग्रीक लोगों के भारतवर्ष मे आगमन से पूर्व वहाँ "दो सूर्य और दो चन्द्र" का सिद्धान्त सर्वमान्य था, ऐसा प्रतिपादित किया है तथा उन्होंने अतिप्राचीन ज्योतिष के वेदाग ग्रन्थ की मान्यताओं के साथ सूर्य-प्रज्ञप्ति के सिद्धान्तो की समानता भी बतलाई है।

## १० प्रस्तुत प्रकाशन और कुछ प्रश्न कुछ समाधान

उपर्युक्त "सूर्य प्रज्ञप्ति" की गरिमा से स्वत सिद्ध हो जाता है कि ऐसे ग्रन्थ का सर्वाधिक स्वाध्याय हो, मनन हो और गम्भीरता-पूर्वक इसमे वर्णित विषयो का स्व-पर कल्याण की दृष्टि से पुन पुन विचार हो। सम्भवत इसी कल्याणमयी भावना से इसका प्रकाशन किया गया है, जो कि अभिनन्दनीय है।

यद्यपि यह ग्रन्थ मूल रूप में ही प्रकाशित है किन्तु इसके सम्पादनकर्ता मुनि श्री कन्हैयालालजी "कमल" ने परिश्रमपूर्वक इसके पाठो को विशुद्धरूप मे प्रकाशित करने का प्रयास किया है। साथ ही पाद टिप्पणियो मे अनेक प्रश्नों को भी उठाया है तथा उनके समुचित समाधानों की कामना भी की है। मैंने जब इसका अवलोकन किया

---

१ द्रष्टव्य, गच्छाचार की वृत्ति

बाहुल्य, उनको वहन करने वाले देवों की संख्या और उनके दिशाक्रम से रूप, शीघ्र मन्द गति, अल्पबहुत्व, चन्द्र सूर्य की अग्रमहिषियों का परिवार, विकुर्वणा, शक्ति एवं देव-देवियों की जघन्य उत्कृष्ट स्थिति आदि विषयों पर विस्तार से विचार हुआ है।

उन्नीसवें प्राभृत में—चन्द्र और सूर्य सम्पूर्ण लोक को प्रकाशित करते हैं अथवा लोक के एक विभाग को? यह प्रश्न उठाकर इस सम्बन्ध में बारह मत-मतान्तरों का उल्लेख करते हुए स्वमत का निरूपण किया है। साथ ही लवणसमुद्र का आयाम, विष्कम्भ और चन्द्र सूर्य, नक्षत्र एवं तारामों का वर्णन है। उसी प्रकार धातकीखण्ड का संस्थान, कालोदधिसमुद्र और पुष्करार्धद्वीप तथा मनुष्य क्षेत्र आदि का विवरण प्रस्तुत हुआ है। इसी प्राभृत में यह भी बतलाया गया है कि—इन्द्र के अभाव में व्यवस्था, इन्द्र का जघन्य और उत्कृष्ट विरहकाल, मनुष्य क्षेत्र के बाहर चन्द्र की उत्पत्ति और गति तथा अन्त में स्वयम्भूरमण समुद्र तक द्वीपसमुद्रों के आयाम, विष्कम्भ परिधि आदि का वर्णन है।

बीसवें प्राभृत में—चन्द्रादि का स्वरूप, राहु का वर्णन, राहु के दो प्रकार तथा जघन्य उत्कृष्ट काल का वर्णन है। यहाँ चन्द्र को शशि और सूर्य को आदित्य कहने का कारण बतलाते हुए स्पष्ट किया है कि ज्योतिष्कों में इन्द्र—चन्द्र का मृग (शश) के चिह्नवाला 'मृगाङ्क-विमान' है और सूर्य समय, आवलिका आदि से लेकर अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी काल का आदि-कर्ता है। चन्द्र और सूर्य की अग्रमहिषियों और चन्द्र-सूर्य के कामभोगों की मानवीय कामभोगों के साथ तुलना भी यहाँ प्रस्तुत हुई है तथा अन्त में ८८ ग्रहों के नाम बताये गये हैं। इन प्राभृतों के भी अन्य लघु प्राभृतों के रूप में विभाजन हैं।

उपर्युक्त विषयों के अवलोकन से सहज ही यह अनुमान किया जा सकता है कि सूर्य-प्रज्ञप्ति के आयाम में न केवल सूर्य और उससे सम्बद्ध विषयों का ही इसमें विमर्श हुआ है, अपितु समग्र ज्योतिष्क-परिवार का प्रसंगानुसार सूक्ष्म एवं स्थूल विमर्श समावृत हो गया है। इतना ही नहीं, यहाँ प्राचीन ज्योतिष-सम्बन्धी मूल मान्यताओं का भी संकलन आ गया है। इसमें चर्चित विषय अन्यान्य धर्मों के मान्य-ग्रन्थों में चर्चित विषयों से भी कुछ अंशों में साम्य रखते हैं।

## ९ सूर्य प्रज्ञप्ति की निर्युक्ति एवं अन्य विवेचनाएँ

सूर्य-प्रज्ञप्ति के व्यापक विषय-विवेचन से प्रभावित होकर निर्युक्तिकार श्री भद्रबाहु ने दस आगमों पर निर्युक्तियों की रचना की थी, उनमें सूर्य-प्रज्ञप्ति भी थी। किन्तु दुर्भाग्य से अब वह अनुपलब्ध है। किन्तु आचार्य मलयगिरि की वृत्ति में इसका निर्देश हुआ है। उन्होंने वहाँ लिखा है—"भद्रबाहुसूरि कृत निर्युक्ति का नाश हो जाने से मैं केवल मूल सूत्र का ही व्याख्यान करूँगा।" इसके बीच के काल में भाष्य और चूर्णियाँ भी लिखी गईं किन्तु सूर्य-प्रज्ञप्ति पर किसी ने लिखा हो, ऐसा कोई प्रमाण नहीं मिलता।

आचार्य मलयगिरि का स्थितिकाल १२वीं सदी माना जाता है। इनके द्वारा लिखे गये ग्रन्थों में "सूर्यप्रज्ञप्त्युपाङ्ग टीका' ९५०० श्लोक प्रमाण उपलब्ध होती है। इसी का अपरनाम "सूर्यप्रज्ञप्तिवृत्ति" प्रचलित है। आचार्य ने यहाँ प्रारम्भ में मिथिला नगरी, मणिभद्र चैत्य, जितशत्रु राजा, धारिणी देवी और भगवान् महावीर का संक्षिप्त वर्णन किया है। तदनन्तर गणधर इन्द्रभूति गौतम का वर्णन है। बाद सूर्यप्रज्ञप्ति के बीसों प्राभृतों का विवेचन मननीय है और उसमें यत्र-तत्र विशिष्ट चिन्तन, आलोचना एवं स्वमत-निरूपण को भी स्थान दिया है।

यद्यपि अधिकांश आचार्य, जिन्होंने आगम-ग्रन्थों पर भाष्य, निर्युक्ति, चूर्णि या टीकाएँ लिखने में पर्याप्त उदारता व्यक्त की है, परन्तु सूर्य-चन्द्र सम्बन्धी प्रज्ञप्तियों पर प्रायः नहीं लिखा है। इसका एक कारण यह प्रतीत होता है कि सीधे अध्यात्म एवं आचार-उपासना जैसे विषयों के प्रति उनकी रुचि विशेष रही होगी। अथवा यह भी कहा जा सकता है कि इन प्रज्ञप्तियों के विषय विज्ञान के अतिनिकट होने से क्लिष्ट जानकर छोड़ दिये हों।

उत्तरकाल में कुछ आचार्यों ने इस कमी को समझा और पुनः इस पर टीका लिखने का उपक्रम किया। इनमें स्थानकवासी आचार्य मुनि धर्मसिंहजी (१८वीं शती) ने "सूर्य प्रज्ञप्ति के यन्त्र" निर्मित किये और इसी परम्परा के अन्य आचार्य श्री घासीलालजी महाराज ने ३२ आगमों पर जो संस्कृत भाषा में टीकाएँ लिखी हैं उनमें सूर्य प्रज्ञप्ति पर "प्रमेयबोधिनी" /सूर्य प्रज्ञप्ति-प्रकाशिका नामक टीका/व्याख्या महत्त्वपूर्ण है। इसमें आचार्य श्री ने मूलसूत्र की संस्कृत छाया और संस्कृत व्याख्या की है। इसका हिन्दी और गुजराती भाषा में अनुवाद दो भाषा में प्रकाशित भी हुआ है, जिसका नियोजन पण्डित मुनि श्री कन्हैयालालजी ने किया है। हिन्दी और गुजराती अनुवादकर्ताओं का नामोल्लेख नहीं हुआ है। आचार्य श्री अमोलकऋषिजी ने भी प्रज्ञप्ति का हिन्दी अनुवाद किया है इसका प्रकाशन हैदराबाद से हुआ है तथा और भी कुछ विद्वान् आचार्यों ने इस पर विवेचन किये हैं।

सूर्य-प्रज्ञप्ति के सम्बन्ध में देश विदेश के विचारक मनीषियों ने भी बहुत से अभिमत भिन्न-भिन्न लेखों में व्यक्त किये हैं। भारतीय ज्योतिष के क्षेत्र में बहुमान्य वराहमिहिर[1] निर्युक्तिकार भद्रबाहु के भ्राता थे, उन्होंने अपने ग्रन्थ "वराहसंहिता" में सूर्य-प्रज्ञप्ति के कतिपय विषयों को आधार बनाकर उन पर लिखा है। इसी प्रकार प्रसिद्ध ज्योतिर्विद भास्कर ने सूर्य-प्रज्ञप्ति की कुछ मान्यताओं को लेकर अपने खण्डनात्मक विचार व्यक्त किये हैं जो "सिद्धान्तशिरोमणि" ग्रन्थ में द्रष्टव्य हैं। इसी प्रकार ब्रह्मगुप्त ने "स्फुट सिद्धान्त" ग्रन्थ में भी खण्डन का आधार बनाया है। किन्तु इस युग में वैदेशिक विद्वानों ने सूर्य प्रज्ञप्ति के महत्त्व को स्वीकार करते हुए इसे विज्ञान का ग्रन्थ माना है, डॉ. विण्टरनित्ज उनमें प्रथम हैं। डा. शुब्रिंग ने तो यहां तक कहा है कि "सूर्य प्रज्ञप्ति के अध्ययन के बिना भारतीय ज्योतिष के इतिहास को सही रूप से नहीं समझा जा सकता।" वेबर ने सन् १८६८ में "उबेर डी सूर्य प्रज्ञप्ति" नामक निबन्ध प्रकाशित किया था। डॉ. तिबो ने "ऑन द सूर्य प्रज्ञप्ति" नामक अपने शोधपूर्ण लेख में ग्रीक लोगों के भारतवर्ष में आगमन से पूर्व यहाँ "दो सूर्य और दो चन्द्र" का सिद्धान्त सर्वमान्य था, ऐसा प्रतिपादित किया है तथा उन्होंने अतिप्राचीन ज्योतिष के वेदांग ग्रन्थ की मान्यताओं के साथ सूर्य-प्रज्ञप्ति के सिद्धान्तों की समानता भी बतलाई है।

## १० प्रस्तुत प्रकाशन और कुछ प्रश्न : कुछ समाधान

उपर्युक्त "सूर्य प्रज्ञप्ति" की गरिमा से स्वतः सिद्ध हो जाता है कि ऐसे ग्रन्थ का सर्वाधिक स्वाध्याय हो, मनन हो और गम्भीरता-पूर्वक इसमें वर्णित विषयों का स्व-पर कल्याण की दृष्टि से पुनः पुनः विचार हो। सम्भवतः इसी कल्याणमयी भावना से इसका प्रकाशन किया गया है, जो कि अभिनन्दनीय है।

यद्यपि यह ग्रन्थ मूल रूप में ही प्रकाशित है किन्तु इसके सम्पादनकर्ता मुनि श्री कन्हैयालालजी "कमल" ने परिश्रमपूर्वक इसके पाठों को विशुद्धरूप में प्रकाशित करने का प्रयास किया है। साथ ही पाद-टिप्पणियों में अनेक प्रश्नों को भी उठाया है तथा उनके समुचित समाधानों की कामना भी की है। मैंने जब इसका अवलोकन किया

---

१ द्रष्टव्य, गच्छाचार की वृत्ति

